को है जो कि उसके शिष्यों में शायद सबसे अधिक योग्य और अपनी बात पर सबसे अधिक अटल रहने वाला था। उसने बेन्थम को रैडिकलवाद का अनुयायी बनाया और वह स्वयं बेन्थम का एक पक्का अनुयायी बन गया। अपने गहरे मनोवैज्ञानिक ज्ञान तथा अपने ग्रंथ "Essays on Government" में अपने गुरु की शिक्षाओं के अनुसार शासन सिद्धान्त का विकास करके उपयोगितावाद की बड़ी सेवा की। यद्यपि उसने बेन्थम की आधारभूत धारणाओं में कोई नई बात नहीं बढ़ाई, किन्तु उसने ऐतिहासिक तथा मनोवैज्ञानिक विश्लेषण के द्वारा उसके उपयोगितावाद को चार चाँद लगा दिये जो कि बेन्थम स्वयं न कर पाया था। उसका "Analysis of the Phenomena of the Human Mind" में उपयोगितावाद को एक स्पष्ट मनोवैज्ञानिक तथा दार्शनिक आधार प्रदान करने का प्रयत्न किया गया है, और उसका "Principles of Political Economy Taxation" उसे एक आर्थिक आधार प्रदान करता है। इससे भी अधिक महत्वपूर्ण उसकी अपने पुत्र 'जॉन स्टूअर्ट मिल' (John Stuart Mill) को बेन्थम वादी परम्पराओं का एक सच्चा उत्तराधिकारी बनाने की उत्कट कामना थी। तरुण जॉन के मस्तिष्क को समुचित शिक्षा द्वारा पूर्णतया उपयोगितावादी बनाने का उसने भरसक प्रयत्न किया। शीलड्स के शब्दों में "दैनिक खेल-कूद, पठन-पाठन भाषण तथा वार्तालाप में जेम्स मिल ने अपने पुत्र के मस्तिष्क को बेन्थम की प्रति मूर्ति के अनुकूल ढालने का पूरा प्रयत्न किया।" वह अपने इस प्रयास में काफी सफल हुआ; जॉन स्टूअर्ट मिल एक पक्का और उत्साही बेन्थम वादी बन गया, उपयोगिता का सिद्धान्त उसके लिये उसी के शब्दों में "एक विश्वास, एक सिद्धान्त, एक दर्शन तथा एक धर्म" बन गया। उसने उसकी विभिन्न धारणाओं को एकता प्रदान की परन्तु प्रकृति ने उसे उसके पिता की अपेक्षा अधिक तीक्ष्ण और सूक्ष्म मस्तिष्क प्रदान किया था इसलिये वह अपने वंशानुगत विश्वास से अधिक दिन तक संतुष्ट न रह सका। उसके खुले हुये मस्तिष्क ने अन्य स्रोतों से भी प्रकाश ग्रहण किया, उसे ऐसे विचारों में भी सत्य का दर्शन हुआ जिनमें एक अधिक पक्के उपयोगितावादी को कुछ भी नहीं मिल सकता था। इसका परिणाम यह हुआ कि उसने बेन्थम के सिद्धान्त में ऐसे परिवर्तन और संशोधन कर डाले जिनका अर्थ था बेन्थम वाद का परित्याग, यद्यपि उसने खुल्लम खुल्ला उसका तिरस्कार कभी नहीं किया।

अब हम 'जॉन स्टूअर्ट मिल' के विचारों पर आते हैं। प्रारम्भ में हम उसके जीवन और रचनाओं का एक संक्षिप्त विवरण देंगे।

## जॉन स्टूअर्ट मिल (John Stuart Mill)

**उसका जीवन तथा रचनायें:**—जॉन स्टूअर्ट मिल का जन्म लन्दन में

२० मई सन् १८०६ को हुआ, और ८ मई सन् १८७३ को फ्रांस के अविगनॉन नामक स्थान पर उसका देहावसान हो गया। उसकी औपचारिक शिक्षा का आरम्भ उसके पिता के नियन्त्रण में हुआ जो कि कठोर और घोर परिश्रम लेने वाला था। उसने तीन वर्ष की अवस्था में ग्रीक का और ८ वर्ष की अवस्था में लैटिन का अध्ययन आरम्भ किया। इस अवस्था तक उसने प्लैटो तथा हिरोडोटस' को समाप्त कर लिया था और सीनोफॉन (Scenophon) का भी काफी अध्ययन कर लिया था। १२ वर्ष की अवस्था में उसने दर्शन शास्त्र का गम्भीर अध्ययन प्रारम्भ किया, और होमर (Homer), थियूसीडाइडस (Thucidides), अरिस्टोफेन्स (Aristophanes), डिमॉन्सथेनीज (Demonsthenes) तथा अरस्तु के तर्कवाद (Rehetoric) का अध्ययन किया। फलतः उसने अपने बचपन में ही इतना ज्ञान प्राप्त कर लिया और वह एक इतने कठोर बौद्धिक अनुशासन में से गुजरा जितना कि साधारणतया नहीं होता। परन्तु इसके लिए उसे एक भारी मूल्य चुकाना पड़ा, उसका स्वास्थ्य गिर गया और वह अकाल ही बूढ़ा हो गया। इसके अतिरिक्त इस काल में जॉन की भावनात्मक आवश्यकताओं की पूर्ति न हुई और प्रकृति के सौंदर्य आनन्द उठाना उसने नहीं सीखा। एक वर्ष तक फ्रांस में घूमने और दृश्य देखने से इन दोषों की पूर्ति हुई। फ्रेंच भाषा का प्रयोग भी वह धारा-प्रवाह रूप से कर सकता था। प्रकृति के प्रति अगाध अनुराग, यात्रा का आनन्द तथा फ्रेंच भाषा के प्रयोग की सुगमता—ये सब बातें जीवन पर्यन्त उसके साथ रहीं।

इङ्गलैंड वापिस आने पर उसने बेन्थम का अध्ययन आरम्भ किया। वह एक पक्का बेन्थम वादी बन गया जैसाकि उसका पिता उसे बनाना चाहता था, और उसने अपने आपको राजनीतिक सुधार के कार्यों में लगा दिया। १७ वर्ष की अवस्था में उसने मौलिक उपयोगितावादी संस्था को जन्म दिया जिसका उद्देश्य था रैडिकलइज्म का अध्ययन तथा प्रचार करना। उसने 'वेस्ट मिनिस्टर रिव्यू' के सूत्रपात में भी सहायता दी। उसमें उसने जो लेख दिये उनमें से बहुत से महत्वपूर्ण और विलक्षण थे जो कि उसके एक भव्य साहित्यिक भविष्य की सूचना देते थे। वह 'लन्दन रिव्यू' का भी सम्पादक बन गया जो कि आगे चलकर 'लन्दन एण्ड वैस्ट मिनिस्टर रिव्यू' हो गया, और वह 'Speculative Deleating Society' तथा 'Political Economy Club' में भर्ती हो गया। जिस समय वह इन विभिन्न साधनों से रैडिकलिज्म का पोषण कर रहा था उसका स्वास्थ्य गिर गया; २० वर्ष की अवस्था में उसे हल्के से हृदय रोग (Nervous Break Down) का सामना करना पड़ा। इसे उसने अपने बौद्धिक इतिहास में एक संकट कहकर पुकारा है। उसका कारण उसने वह शारीरिक तथा मानसिक कार्य भार बतलाया जो कि उसे

अपने बचपन से उठाना पड़ा था। वह बहुत सुस्त रहने लगा उसे सदाचार में तथा सामान्य हित में कोई आनन्द न आ सका, परन्तु किसी अन्य वस्तु में भी उसे कोई सुख न मिल सका। निरन्तर विश्लेषण की आदत की भावनाओं ने उसकी भावनाओं के स्रोत को शुष्क कर दिया। उसकी भावनायें जिनकी कि उनके भावनाहीन पिता द्वारा थोपे हुए कठोर अनुशासन के कारण घोर अवहेलना की गई थी अब तृप्ति की मांग करने लगी। 'जॉन स्टुअर्ट मिल' अब 'वर्ड्स वर्थ' (Words worth), 'कॉलरिज' (Coleridge) तथा गेटे (Goethe) की रचनाओं की ओर आकर्षित हुआ और उनके अध्ययन से सत्य की एक ऐसी झांकी उसे मिली जो कि बेन्थम की दृष्टि में कभी न आई थी। अब 'मिल' ने अनुभव किया जैसा उसने पहले कभी अनुभव नहीं किया था कि बेन्थम का हृदय जीवन की अधिक मार्मिक वस्तुओं को स्पर्श नहीं कर पाया था और वह मानव मस्तिष्क की सूक्ष्म क्रियाओं से भी अपरिचित था। जॉन मिल के स्वभाव और चिंतन में एक क्रांति आ गई; डेविडसन् (Devidson) के शब्दों में उसके अन्दर "एक नवीन मानव का आविर्भाव हुआ जिसमें अधिक गहरी सहानुभूति थी, जिसका बौद्धिक दृष्टिकोण अधिक व्यापक था, जिसने मानव प्राणी की आवश्यकताओं को अधिक समझा था और जिसने बुद्धि के साथ साथ भावनाओं की तृप्ति के महत्व को भी अनुभव किया था" इस बौद्धिक संकट का अन्त २५ वर्ष की अवस्था में हुआ जब कि एक अत्यन्त प्रतिभाशाली सुन्दरी श्रीमती हेरयट टेलर (Harriet Taylor) 'मिल' के संसर्ग में आई। टेलर' के साथ अपने सम्बन्ध को 'मिल' ने अपने जीवन की सबसे अधिक मूल्यवान् मित्रता कह कर पुकारा है। यह मित्रता लगभग २० वर्ष तक चली, इस बीच में दोनों ने बहुत सी रचनाओं में सहयोग किया। उसने श्री 'टेलर' की मृत्यु के बाद श्रीमती 'टेलर' से अपना विवाह कर लिया और दोनों एक शांतिमय तथा आनन्दपूर्ण जीवन व्यतीत करने लगे। 'मिल' ने अपना 'On Liberty' नामक निबन्ध उसी को समर्पित किया जो कि "मेरे लेखों में जो भी सर्वोत्तम है उसकी प्रेरक है तथा आंशिक रूप से उसकी लेखिका का भी, जो कि मेरा मित्र और पत्नी है जिसकी सत्य तथा सद् की उत्कृष्ट भावना मेरी सबसे सबल प्रेरणा रही है और जिसकी प्रशंसा मेरा प्रमुख पुरस्कार था।" अपने बौद्धिक संकट में 'मिल' को विश्वास हो गया कि एक सुविकसित व्यक्तित्व के लिये भावनाओं की तृप्ति आवश्यक है। उसका यह विश्वास उसके पिता की शिक्षाओं के एकदम विपरीत है। उसकी एक दूसरी धारणा कि आनन्द प्राप्त करने का एक मात्र मार्ग है किसी बाह्य लक्ष्य को जीवन का उद्देश्य समझना बेन्थम की शिक्षाओं को तिलांजली देने की सूचना दे सकती है। इसलिए यह कहा जा सकता है कि यह संकट 'मिल' का अपने पिता के बौद्धिक-शासन के विरुद्ध 'विद्रोह' तथा बेन्थमवादी उपयोगितावाद में संशोधन तथा परिवर्तन की प्रक्रिया

रचनाओं की आधार शिला थी। यहां हम यह बताने का प्रयास करेंगे कि 'मिल' ने सुखवादी विचारधारा में क्या संशोधन किये और किस प्रकार उन संशोधनों का अर्थ सुखवाद का परित्याग हो सकता है।

**मिल द्वारा उपयोगितावाद की पुनर्समीक्षा :**—हम देख चुके हैं कि बेन्थम द्वारा प्रतिपादित उपयोगिता सिद्धान्त में 'मिल' को एक विश्वास, एक सिद्धान्त, एक दर्शन तथा एक धर्म मिला जिसका प्रसार और प्रचार करना उसके जीवन का बाहरी लक्ष्य बन गया। वह इस सिद्धान्त के ऊपर निकृष्टता तथा हेयता के आरोपों को गलत सिद्ध करना चाहता था और इसी उद्देश्य से उसने इसमें बहुत से असुखवादी तत्वों को प्रविष्ट कर दिया जिनके फलस्वरूप मूल सिद्धान्त प्रायः नष्ट हो गया उसकी यह धारणा उसकी प्रसिद्ध पुस्तिका 'Utilitarianism' में मिलती है।

"उपयोगितावाद का अर्थ" नामक अध्याय के निम्नलिखित अवतरण से यह स्पष्ट है कि आरम्भ में 'मिल' बेन्थम के सिद्धान्त को पूर्ण रूप से स्वीकार करके चलता है।

"वह मत जो कि उपयोगिता अथवा अधिकतम सुख के सिद्धान्त को नैतिकता का आधार समझता है, यह मानता है कि प्रत्येक कार्य उसी अनुपात में सही है जिसमें कि वह सुख की वृद्धि करता है, और जो भी कार्य सुख से विपरीत दिशा में जाता है वह गलत है। सुख का अर्थ है आनन्द तथा दुख का अभाव; दुख का अर्थ है पीड़ा तथा आनन्द का अभाव। इस सिद्धान्त द्वारा स्थापित नैतिक मापक-दण्ड को अधिक स्पष्ट करने के लिये इससे अधिक कहना आवश्यक है; विशेष रूप से क्या ये चीजें दुख और सुख की धारणाओं में सम्मिलित हैं, और उनका क्या उद्देश्य है, यह एक खुला हुआ प्रश्न रह जाता है। परन्तु ये पूर्ण व्याख्याएं जीवन के उस सिद्धान्त को प्रभावित नहीं करतीं जिन पर कि नैतिकता का यह सिद्धान्त आधारित है कि 'सुख तथा दुख से स्वतंत्रता ही एक मात्र जीवन का अभीष्ट लक्ष्य है; और समस्त वांछनीय वस्तुएं, (जो कि उपयोगितावादी योजना में भी उतनी ही हैं जितनी कि अन्य किसी योजना में, वांचनीय इस लिये हैं कि या तो उनमें ही सुख का निवास है या वे सुख की वृद्धि के और दुख मोचन के साधन हैं।†"

यदि इस बात को मान लिया जाय जैसा कि उपरोक्त अवतरण में 'मिल'

---

† The creed which accepts as the foundation of morals, utility or the Greatest Happiness Principle. holds that actions are right in proportion as they tend to promote happiness, wrong as they tend to produce the reverse of happiness. By happiness is intended pleasure, and the absence of pain by unhappiness.

मानता है, कि हमारा एक मात्र अभीष्ट सुख की प्राप्ति और दुख से बचना है, और अन्य वस्तुएं केवल उसी सीमा तक वांछनीय हैं जिस तक कि वे जीवन के इस सर्वोच्च लक्ष्य की प्राप्ति में सहायता देती हैं तो हमें यह भी मानना होगा कि किसी कार्य के सदासद् होना निर्धारित करने के लिए यह जानना अप्रासंगिक और अनावश्यक है कि सुख का स्रोत अथवा गुण क्या है। बेन्थम इस बात को अच्छी तरह से जानता था, तभी तो उसने यह कह दिया कि यदि सुख की मात्रा समान हो तो 'शिशु क्रीड़ा भी उतनी ही अच्छी है जितना कि एक मधुर काव्य।" इसी के कारण कुछ आलोचकों ने यह आरोप लगाया कि यह सिद्धांत ऐन्द्रिक वासनाओं पर अधिक बल देता है, यह जीवन के प्रति एक भौतिकवादी दृष्टिकोण अपनाने के लिए प्रेरित करता है और यह मानव जीवन को पतित करने वाला है। यह मानकर कि विभिन्न सुखों में मात्रा की समता होते हुए भी उनमें गुणात्मक भेद होता है और कुछ सुख दूसरे सुखों की अपेक्षा उच्चतर तथा श्रेष्ठतर होते हैं 'मिल' ने इस आरोप के खण्डन का प्रयास किया। वह लिखता है :—

"यह मानना कि कुछ सुख अन्य सुखों की अपेक्षा अधिक वांछनीय और अधिक मूल्यवान् होते हैं उपयोगिता सिद्धांत से एक दम संगति रखता है। जब हम प्रत्येक वस्तु के मूल्यांकन में गुण और मात्रा दोनों का ध्यान रखते हैं तो सुख का मूल्यांकन केवल मात्रा के आधार पर ही करना मूर्खता है।"*

"इस प्रकार 'मिल' बेन्थम की इस धारणा को ठुकरा देता है कि सुखों में भेद केवल मात्रा का होता है गुण का नहीं। इसका प्रमाण वह यह देता है कि जिन लोगों ने उच्चतर तथा निकृष्ट दोनों प्रकार के सुखों का अनुभव किया है वे ऐसा मानते हैं कि उच्चतर सुख को तर्जीह ही दी जानी चाहिये, और उनका साक्ष्य एक दम

pain and the privation of pleasure..................To give a clear view of the moral standard set up by the theory, much more requires to be said, in particular what things it includes in the ideas of pain and pleasure, and to what end, this is left an open question. But these supplementary explanations do not affect the theory of life on which this theory of morality is grounded — namely that pleasure and freedom from pain, are the only things desirable as ends and that all desirable things (which as numerous in the utilitarian as in any other scheme) desirable either for the pleasure inherent in themselves, or as means to the promotion of pleasure and the prevention of pain.

* It is quite compatible with the principle of utility to recognise the fact that some kinds of pleasures are more desirable and more valuable than others it would be absurd that while, in estimating all other things, quality is considered as well as quantity, the estimation of pleasures should be supposed to depend upon quantity alone"

मान्य है। वह लिखता है; "एक संतुष्ट सुअर की अपेक्षा एक असन्तुष्ट मानव प्राणी होना कहीं अच्छा है. एक सन्तुष्ट मूर्ख की अपेक्षा एक असन्तुष्ट सुकरात होना कहीं अच्छा है। और यदि मूर्ख और सुअर का मत इसके विपरीत है तो इनका कारण यह है कि वे प्रश्न का केवल अपना ही पक्ष जानते हैं। तुलना का दूसरा पक्ष प्रश्न के दोनों पक्षों को जानता है।"*

इसमें तो कोई सन्देह नहीं कि 'मिल' ने उपयोगितावाद को कोरे भौतिकवादी होने के आरोप से बचा लिया है, यह मानव अनुभव के भी अधिक अनुकूल है। परन्तु इसकी संगति बेंथम द्वारा प्रतिपादित उपयोगिता के मौलिक सिद्धांत से नहीं बैठती। यदि हम एक बार यह स्वीकार कर लेते हैं कि कुछ सुख अपने स्रोत के कारण ही अन्य सुखों की अपेक्षा अधिक उत्कृष्ट होते हैं तो फिर हमारे कार्यों के सदासद् की कसौटी स्वयं सुख नहीं बल्कि उसका स्रोत बन जाती है। गुण एक अति सुखवादी कसौटी है जैसा कि हम पहले ही कह चुके हैं यदि सुख ही एकमात्र शुभ है तो सुख ही हमारे लिये एक मात्र कसौटी होनी चाहिये; सुखवादी सिद्धांत में सुख के स्रोत का कोई महत्व नहीं। यह देखना दिलचस्पी से खाली न होगा कि इस बात की विवेचना करते हुये एक संतुष्ट सुअर की अपेक्षा एक असन्तुष्ट मानव प्राणी होना और एक संतुष्ट मूर्ख की अपेक्षा असन्तुष्ट सुकरात होना अधिक श्रेयस्कर है। 'मिल' मानव की स्वाभाविक गौरव भावना का उल्लेख करता है। अपनी इसी गौरव भावना के कारण कोई सुकरात अपने आपको एक मूर्ख के स्तर पर केवल उस सन्तोष को प्राप्त करने के लिये ही नहीं गिर सकता जो कि केवल कोई मूर्ख ही प्राप्त कर सकता है, और न कोई मनुष्य उस अधिकतम सुख को प्राप्त करने के लिये जो कि एक सुअर को विशटा खाने से प्राप्त होता है सुअर बनना चाहेगा। परन्तु यह गौरव भावना सुख की कामना में परिवर्तित नहीं की जा सकती, केवल बुद्धि और अन्तःकरण की आवाज ही मनुष्य को उच्चतर ध्येय की ओर प्रेरित करती है। हमारी प्रकृति की माँग यह है कि हम ऐसी क्रियाओं में सुख अनुभव करें जो कि हमारी उच्चतर आत्मा के योग्य हैं. सुख का प्राप्त करना हमारा उद्देश्य नहीं। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि विभिन्न सुखों में गुणात्मक भेद स्वीकार करके 'मिल' ने व्यावहारिक रूप से इस सिद्धान्त का परित्याग कर दिया कि मनुष्य सदैव सुख और दुख रूपी दो संप्रभुओं की आधीनता में रहता है। उसने बेन्थम की दो महत्वपूर्ण धारणाओं को ठुकरा दिया, वे धारणायें हैं कि सुख को उन वस्तुओं से जो कि उसे उत्पन्न करते हैं

*"It is better to be a human being dissatisfied than a pig satisfied; better to be a Socrates dissatisfied than fool satisfied. And if the fool or the pig is of a different opinion, it is because they know only their side of the question. The other party to the comparison knows both sides."

और उन मनुष्यों से जो उसे अनुभव करते हैं बिल्कुल अलग करके देखना चाहिये।

एक दूसरे दृष्टिकोण से भी 'मिल' की धारणा उसके गुरु की धारणा के विरुद्ध है। पाठकों को याद होगा कि बेन्थम अधिकतम सुख के सिद्धान्त को एक राजनीतिक सिद्धान्त समझता था, नैतिक नहीं; उसकी दिलचस्पी इस बात में अधिक थी कि विधि निर्माता तथा शासक सामाजिक नीतियों को निर्धारित करने और विधि निर्माण में इसका प्रयोग करें; उसे व्यक्तिगत आचार का सिद्धान्त बनाने में विशेष रुचि न थी। यदि कानून को निष्पक्ष होना है तो वह गुणात्मक भेद की बारीकियों में नहीं जा सकता; और यदि प्रत्येक व्यक्ति एक ही गिना जाना है तो कानून को प्रभावित व्यक्तियों के प्रति भी उदासीन रहना होगा। एक विवेक पूर्ण विधि निर्माता के सामने इसके अतिरिक्त और कोई चारा नहीं है कि वह यह मान कर चले कि विभिन्न व्यक्तियों के सुखों में केवल मात्रा के दृष्टिकोण से तुलना की जा सकती है। 'मिल' के हाथों में पहुंचकर स्थिति उल्टी हो गई है, उपयोगिता का सिद्धान्त विधि निर्माता के लिये एक पथ-प्रदर्शक व्यक्तिगत नैतिकता का सिद्धान्त अधिक बन गया। इसके द्वारा प्रत्येक व्यक्ति को अपना यह निर्णय करना है कि उसके लिये क्या करना उचित है। इस प्रकार इस सिद्धान्त का राजनीतिक पहलू धूमिल पड़ गया और पीछे हट कर वह पृष्ठ भूमि में पहुंच गया। इस बात के ऊपर मिल के निम्नलिखित शब्दों से काफी प्रकाश पड़ता है। Utilitarisim के दूसरे अध्याय में 'मिल' लिखता है:—

"जहां तक व्यक्ति के अपने और दूसरों के आनन्द की तुलना का प्रश्न है उपयोगितावाद की मांग है कि व्यक्ति को पूर्ण रूप से वैसे निष्पक्ष रहना चाहिये जैसे कि एक निष्काम तथा करुणाशील दर्शक को। 'ईसामसीह' के स्वर्णिम नियम में हमें उपयोगितावादी आचार शास्त्र की पूर्ण आत्मा के दर्शन होते हैं। जैसा आचरण आप दूसरे से अपने साथ कराना चाहते हैं वैसा ही आचरण दूसरों के साथ करना और अपने पड़ोसियों से वैसा ही प्रेम करना जैसा कि स्वयं अपने आप से उपयोगितावादी नैतिकता का सर्वोत्कृष्ट आदर्श है।"[‡]

इसमें इस सिद्धान्त के राजनीतिक पहलू का जिसमें कि बेंथम की इतनी अधिक दिलचस्पी थी जिक्र तक नहीं।

[‡] "As between his own happiness and that of others, Utilitarianism requires him to be as strictly impartial as a disinterested and benevolent spectator. In the golden rule of Jesus of Nazareth we read the complete spirit of the ethics of utility. To do as you would be done by, and to love your neighbour as your self, constitute the ideal perfection of utilitarian morality."

जब 'मिल' यह कहता है कि एक सन्तुष्ट मूर्ख रहने की अपेक्षा एक असंतुष्ट सुकरात बने रहना और एक सन्तुष्ट सुअर की अपेक्षा एक असन्तुष्ट मानव होना अच्छा है तो वह उपयोगिता के सिद्धान्त को पूर्ण रूप से निरस्त करता हुआ दिखाई पड़ता है। हां, यह बात अवश्य है कि वह जान-बूझ कर ऐसा नहीं करता कोई भी सुखवादी अपने सिद्धान्त के साथ संगति रखते हुये यह नहीं कह सकता कि कुछ असंतोष की अवस्थायें संतोष की कुछ अवस्थाओं से अच्छी होती हैं। यदि ऐसा है तो असंतोष को सन्तोष की अपेक्षा श्रेष्ठतर बनाने वाली सुख के अतिरिक्त कोई और चीज होनी चाहिये जिसका मूल्य सुख से अधिक है।

इस बात के ऊपर जोर देना तो शायद अनावश्यक होगा कि विभिन्न सुखों में गुणात्मक भेद मानना सुखवादी माप-दण्ड की सम्पूर्ण धारणा को ही नष्ट कर देता है जिसका आधार यह विश्वास है कि सुख और दुख मापे जा सकते हैं और उनकी तालिका बनाई जा सकती है। सुखवादी माप-दण्ड को 'मिल' प्रसाद समझता है; क्योंकि कार्यों की सुखदायक और दुखदायक प्रवृत्तियों को आँकने में मनुष्य सदैव उन लोगों के साक्ष्य पर भरोसा करते आये हैं जिनमें कि इस बात के निर्णय करने की सामर्थ्य है। इसका अर्थ बेन्थमवाद के मूल सिद्धान्तों से बहुत दूर चले जाना है।

उपयोगिता सिद्धान्त में मिल द्वारा लाई हुई एक अन्य नवीनता भी उल्लेखनीय है। पाठकों को याद होगा कि बेन्थम के सामने एक सबसे महत्वपूर्ण समस्या कुछ अति विशेष सुखों और दुखों के द्वारा व्यक्तिगत तथा सार्वजनिक हितों में एकरूपता स्थापित करनी थी। इनको उसने उपयोगिता की मान्यतायें (Sanctions) कहकर पुकारा है, और उन्हें चार शीर्षकों के अन्तर्गत रखा है:—शारीरिक, सार्वजनिक, धार्मिक तथा नैतिक। 'मिल' भी इस समस्या की कठिनाई को जानता था परन्तु यह महसूस करता था कि उसके गुरु ने जो निराकरण इसका किया है वह अपर्याप्त है। बेन्थम ने जितनी भी मान्यताएं (Sanctions) गिनाई हैं वे सब बाह्य थीं। 'मिल' का यह विचार ठीक ही था कि इस प्रकार कृत्रिम साधना द्वारा स्थापित की हुई हितों की एकरूपता स्थाई नहीं हो सकती थी। बौद्धिक विश्लेषण के प्रखर ताप में वह भाप बनकर उड़ जाती है। अतः उपयोगितावादी आचार के लिये वह एक अधिक स्वाभाविक और दृढ़ आधार की खोज करने के लिये चिन्तित हो उठा। वह एक ऐसा आधार खोजना चाहता था जो कि प्रत्येक व्यक्ति को अपने स्वार्थों का बलिदान देकर भी सामान्य हित साधना के लिये प्रेरित करे और इसके विपरीत आचरण को सम्भव बनाये। उसे यह आधार अन्तःकरण में मिला और उसने कर्तव्य के पालन अथवा अवहेलना के परिणाम स्वरूप अन्तःकरण के उल्लास और पीड़ा को आन्तरिक मान्यता

(Sanction) कह कर पुकारा। 'मिल' के लिये अन्तःकरण का अर्थ एक ऐसी अन्तः नैतिक शक्ति नहीं जैसा कि आत्मानुभूति वादी (Intuigtionists) उसे मानते थे; वह तो, उसी के शब्दों में : "वह तो एक भावना का पिण्ड है जिसे कि हमारे दुराचार के कारण आघात पहुंचता है और अपने सदाचार के नियमों का उलघंन करके यदि हम कोई काम करते तो उसके कारण हमें पश्चाताप की अग्नि में जलना पड़ता है। यह अन्तःकरण का तत्व, उसके स्वरूप और मूल के विषय में हमारे विचार चाहे कुछ भी क्यों न हों।" आगे चल कर वह इसे "मानवता के कल्याण की भावना", दूसरों की दुख-सुख की चिन्ता कह कर पुकारता है; यह भावना चाहे अन्तर्निहित या आरम्भ से ही पूर्ण रूप से विकसित न हो, तथापि यह स्वाभाविक यहां पर 'मिल' का कदाचित उदाहरण देना अनावश्यक न होगा। अपने "Utilitarianism" के तीसरे अध्याय में वह लिखता है:—परन्तु स्वाभाविक भावना का एक शक्तिशाली आधार है; और यह वह चीज है जो कि, जब कि हम एक बार सामान्य सुख को नैतिक माप दण्ड मान लें, उपयोगितावादी नैतिकता की नैतिक शक्ति बन जायेगी। यह दृढ़ आधार मानव जाति की सामाजिक भावनाओं का है, यह भावना अपने साथी प्राणियों के साथ एक हो जाने की इच्छा है, जो कि पहिले ही मानव स्वभाव का एक सबल सिद्धांत है और यह एक प्रसन्नता की बात है कि इस इच्छा की प्रवृत्ति बढ़ती हुई सभ्यता के प्रभाव अधिकाधिक सबल होने की है, चाहे स्पष्ट रूप से इसे उत्पन्न करने की चेष्टा न की जाय। सामाजिक अवस्था एक दम इतनी स्वाभाविक है, इतनी आवश्यक है और मनुष्य इसका इतना अभ्यस्त है कि कुछ असाधारण परिस्थितियों तथा स्वेच्छापूर्वक अलग होने के प्रयास के अतिरिक्त मनुष्य एक समाज के घटक के रूप के अतिरिक्त अपनी कल्पना ही नहीं कर सकता, और ज्यों ज्यों मनुष्य जंगली स्वच्छंदता से दूर हटता जाता है यह समुदाय अधिकाधिक दृढ़ होता जाता है।"*

हम यहाँ इस बात की समीक्षा करने की आवश्यकता समझते हैं कि अन्तः

*"But there is this basis of powerful natural sentiment; and this it is which is, when once the general happiness is recognised as the ethical standard, will constitute the ethical strength of the utilitarian morality. This firm foundation is that of the social feelings of mankind; the desire to be in unity with our fellow-creatures, which is already a powerful principle in human nature, and happily one of those which tend to become stronger, even without express inculcation, from the influence of advancing civilization. The social state is at once so natural, so necessary and so habitual to man, that, except in some unusual circumstances or by an effort of voluntary abstraction, he never conceives himself otherwise than as a member of a body, and this association is riveted more and more, as mankind are further removed from the state of savage independence."

करण के सुख-दुख में विश्वास की बेन्थमवादी उपयोगितावाद से कहाँ तक संगति है। और न ही हमें इस बात के ऊपर जोर देने की आवश्यकता है कि अन्तःकरण की स्वीकृति तो तब प्राप्त होती है जब कि निष्काम भाव से कर्त्तव्य का पालन किया जाय और इसलिये कर्त्तव्य पालन के लिये यह कोई प्रेरणा नहीं दे सकती। इससे भी अधिक महत्वपूर्ण बात है कि इसमें मनुष्य तथा समाज के स्वभाव की एक ऐसी धारणा निहित है जो कि बेन्थम की तत्सम्बन्धी धारणा से एकदम भिन्न है। इस का अर्थ है इस धारणा का परित्याग कि मनुष्य मूलतः अहंवादी है और वह अपने निजी लाभ की आशा से कर्म करने के लिये प्रेरित हो सकता है, तथा समाज स्वार्थी व्यक्तियों का एक समूह है। इसका अर्थ यह है कि मनुष्य पूर्णतया स्वार्थी नहीं है और उसे परमार्थ भावना भी कर्म के लिये प्रेरित कर सकती है। इसका अभिप्राय यह है कि अधिकतम व्यक्तियों का अधिकतम सुख के सिद्धांत को व्यक्ति अधिकतम सुख रूपी साध्य के लिए साधन मात्र नहीं बल्कि मनुष्य की सामाजिक भावना अथवा संवेदना और दूसरों के साथ अपनी ऐक्य भावना के कारण यह स्वयं साध्य समझा जाना चाहिये। अपनी इस धारणा के कारण 'मिल' समाज के स्वरूप के सावयव सिद्धान्त के अत्यन्त निकट आ जाता है, यद्यपि वह न तो प्रत्यक्ष रूप से इसे स्वीकार करता है और न ही उस व्यक्तिवादी धारणा का खण्डन करता है जिसमें कि वह पला था। हमारा कहने का तात्पर्य यह है कि मिल की शिक्षाओं में उससे कहीं अधिक सच्चाई और सार निहित है जितना कि वह स्वयं देख पाया था। न तो 'बेन्थम' ने और न 'जेम्स मिल' ने ही कभी यह दावा किया था जैसा कि 'जॉन मिल' ने किया है कि सामाजिक अवस्था मनुष्य के लिए नितांत स्वाभाविक है और इस अपूर्ण संसार में कभी २ दूसरों की भलाई व्यक्ति का पूर्ण बलिदान करके भी की जा सकती है। यहां पर दो प्रश्नों का उठना स्वाभाविक है। प्रथम तो यह कि बेन्थमवादी उपयोगितावाद से चलकर 'मिल' ऐसे परिणामों पर किस प्रकार पहुंचा जो कि मूल सिद्धान्त की जड़ों पर ही कठोर आघात करते हैं। दूसरे यह कि उसने पुराने सिद्धांत का खुल्लम-खुल्ला परित्याग करके एक ऐसे नवीन सिद्धांत का प्रतिपादन क्यों नहीं किया जो कि उस सत्य के अनुकूल होता जिसकी कि उसने खोज की थी और जिससे बेन्थम तथा उसके पिता इतने अपरिचित थे? पहले प्रश्न का आंशिक उत्तर पहले ही दिया जा चुका है। 'मिल' बेन्थम और उसके पिता दोनों से ही अधिक सूक्ष्म बुद्धि तथा प्रतिभाशाली था। उसका मस्तिष्क इतना खुला हुआ था कि वह विरोधियों की बात में भी सत्य को देख सकता था। इस प्रकार उसने जो सत्य देखा उसे अपनी विचारधारा में मिला लिया। उसके 'वर्ड्स-वर्थ' 'कालेरिज' तथा गेटे के अध्ययन तथा अपने से विभिन्न विचार रखने वाले व्यक्तियों के संसर्ग ने उसे यह विश्वास दिला दिया कि बेन्थम का दर्शन वस्तुओं के केवल

धरातल तक को ही छुपाये था, मानव जीवन के अधिक गहरे और सूक्ष्म पहलुओं को वह न देख पाया था। इनका हमें विकास करना चाहिये। इस प्रकार उसने अपने सिद्धान्त में उन तत्वों का सम्मिश्रण कर लिया जो कि 'बेन्थम वाद' से संगत न थे। परन्तु उसके हृदय में अपने पिता और अपने गुरु के लिये अगाध श्रद्धा थी इसलिये वह पूर्ण रूप से यह न समझ पाया कि उसकी चिंतन-धारा उनसे कितनी विभिन्न दिशा में बह रही है। "जहां भी उसने यह पाया कि उसके हृदय में संवेदनायें थीं जो कि उनके हृदय में न थी तो उसने उस अन्तर को न्यूनतम करने का पूर्ण प्रयास किया। जहां उसकी श्रद्धा और भक्ति का प्रश्न नहीं था वह स्वतन्त्रता पूर्वक सराहना और आलोचना कर सकता था। उदाहरणार्थ उस पर 'कॉम्टे' का बड़ा प्रभाव पड़ा परन्तु अपने तथा कॉम्टे के बीच मतभेद की उसे चेतना रही। यदि वह अपने पिता तथा बेन्थम के सिद्धांतों का उतनी ही स्वतन्त्रता पूर्वक परीक्षण कर सकता है तो उसकी स्थिति बहुत भिन्न रूप में अभ्यक्त; परन्तु यह तो उसका स्वभाव ही न था।"*

संक्षेप में, 'लिन्डसे' के शब्दों में हम यह कह सकते हैं कि 'मिल' उस सिद्धांत की अपेक्षा जो कि उसे विरासत में मिला था कहीं अधिक विशाल चित्त था। यदि उसमें श्रद्धा तथा सम्मान भावना कुछ कम होती तो वह पुरानी विचार धारा का परित्याग करके एक नवीन सिद्धांत की रचना कर लेता। किन्तु 'मिल' में एक नवीन-प्रणाली को एक जन्म देने की शायद इच्छा न थी।

'मिल' की विशाल हृदयता उसके चिंतन में शक्ति का स्रोत भी और कमज़ोरी का भी जहां तक कि इसने उसे ऐसे बहुत से सत्य देखने की सामर्थ्य प्रदान की जिन्हें कि बेन्थम न देख पाया था और जो आचार सम्बन्धी किसी भी सच्चे सिद्धांत के लिये आवश्यक है। यह निश्चित रूप से ही एक अच्छी चीज थी। इस के कारण वह उपयोगितावाद को नैतिक जीवन के अधिक अनुकूल बना पाया। इसी के कारण बहुत से लोग उसके अनुयायी बन गये और उसने जनता को सम्मोहित कर लिया। परन्तु यह लाभ क्षणिक सिद्ध हुये। अन्त में जाकर इसके कारण उत्पन्न

*"Where he found that he had sympathies which they did not share, he did his best to minimise the differences. Where his reverence and loyalty were not thus engaged, he could admire and yet criticise freely. Comte, for example, exercised a great influence upon him, but Mill was always very conscious of where he and Comte differed. Could we have examined his father's and Bentham's principles as candidly, his position would have been very differently expressed: but it was not in his nature."

—*Lindsay* : Introduction to Uiltitarianism, Liberty and Representative Government, page 8.

हुई असंगतियों ने 'मिल' की ख्याति को बड़ा धक्का पहुँचाया। इससे भी अधिक महत्वपूर्ण बात यह है कि बेंथम के एक अधिक संगतिबद्ध उपयोगिता सिद्धांत को सचमुच कोई वास्तविक देन तो वह न दे सका। इसके विपरीत मिल ने उपयोगिता सिद्धांत में तथा परम-परागत आचार की मान्यताओं में पर संगति स्थापित करने का भी प्रयत्न किया उससे इसका सच्चा अर्थ और महत्व ही धूमिल पड़ गया। बेंथम के हाथों में यह सिद्धाँत एक ऐसा माप दण्ड था जिससे कि परम-परागत नैतिकता की मान्यताओं का मूल्यांकन किया जा सकता था। 'मिल' के हाथों में पहुंच कर यह एक ऐसा सिद्धांत बन गया जिसकी सहायता से उन मान्यताओं के बौद्धिक स्वरूप की व्याख्या की जा सकती थी।

'मिल' की शिक्षाओं की असंगतियों पर आवश्यकता से अधिक जोर देना उनके वास्तविक मूल्य को खो देना है। यदि हम उसकी ऐतिहासिक स्थिति को याद रखें तो उसके बारे में हमारी धारायें अधिक सच्ची और अधिक अच्छी होंगी। उसे उत्तराधिकार में १८ वीं शताब्दी के मूल्य मिले थे, इसलिये वह एक ऐसे नवीन दर्शन को जन्म नहीं दे सकता था जो १९ वीं शताब्दी की आवश्यकताओं की पूर्ति कर सकता है। किंतु उसके लेख नवीन दर्शन का संकेत अवश्य करते हैं। हम इस सम्बन्ध में कुछ और अधिक उस समय कहेंगे जब कि हम विचारों के इतिहास में 'मिल' के वास्तविक स्थान की समीक्षा करेंगे।

**८ स्वतन्त्रता के सम्बन्ध में 'मिल' के विचारः**—बेंथमवादी उपयोगितावाद के मूल तत्वों से 'मिल' का मतभेद उसके 'On Liberty' नामक सुविख्यात निबन्ध में प्रकट हुआ, जो कि उसके 'Utilitarianism' नामक ग्रंथ से कुछ ही वर्ष पूर्व १८५९ में प्रकाशित हुआ था। कुछ विलक्षण परिस्थितियों के कारण व्यक्ति की स्वतन्त्रता १९ वीं शताब्दी के मध्य में इङ्गलेंड में राजनीतिक चिंतन का प्रधान विषय बन गई थी। बेंथम तथा उसके उपयोगितावादी अनुयाइयों के सुधार वादी कामों के परिणाम स्वरूप शासन का अधिकार क्षेत्र बढ़ गया था और नागरिकों की क्रियाओं पर राज्य का नियन्त्रण बढ़ने लगा। संसद द्वारा बनाये हुए बाल-श्रम सम्बन्धी कानूनों ने बच्चों की अपनी आजीविका कमाने की स्वतन्त्रता को और माता-पिता की उसे काम पर भेजने की स्वतन्त्रता को सीमित कर दिया था। फैक्ट्री कानूनों ने अपने दैनिक जीवन को अनुशासित करने की मजदूरों की स्वतन्त्रता पर इसी प्रकार के प्रतिबन्ध लगा दिये थे। स्वच्छता के स्तर को ऊंचा उठाने के लिये सरकार ने जो कदम उठाये उन्होंने व्यक्तिगत स्वच्छता के विषय में नागरिकों की स्वतन्त्रता को सीमित कर दिया था। अधिकतम जनता के अधिकतम सुख की प्राप्ति के लिये प्रयत्न करने के फलस्वरूप सरकार का आकार भी बढ़ गया

क्योंकि उसकी सेवाओं का विस्तार हो गया था। दूसरी ओर, मताधिकार को अधिक व्यापक बनाने तथा शिक्षा की सुविधाओं को विस्तृत करने का आन्दोलन चल रहा था ताकि नागरिकगण अपने उत्तरदायित्वों और कर्त्तव्यों को अच्छी तरह समझ सकें। स्वायत्त शासन की पुनर्स्थापना ने नागरिकों की अपने देश के शासन में भाग लेने की इच्छा को और अधिक तीव्र बना दिया था। "इस प्रकार एक ओर तो केन्द्रीय सरकार की शक्तियों में वृद्धि, तथा सामाजिक व्यवस्थापन जन-कल्याण के लिए सामूहिक कार्य के महत्व पर बल देते थे, और दूसरी ओर मताधिकार का विस्तार, शिक्षा का प्रसार तथा स्वायत्त शासन का पुनरुत्थान और व्यक्तिगत प्रयत्न के महत्व पर बल देते थे।"†

व्यक्ति की स्वतन्त्रता तथा समाज और व्यक्ति में परस्पर सम्बन्ध की समस्या को विचार क्षेत्र में सबसे आगे लाने में हीगल द्वारा प्रतिपादित सामाजिक विकास के सिद्धान्त तथा हर्बर्ट स्पेंसर द्वारा उसे दिये रूप ने भी योग दिया।। यह प्रश्न पूछा जाने लगा कि क्या सामाजिक संस्थायें सामाजिक विकास की उत्पत्ति हैं या उन्हें व्यक्तिगत प्रयत्नों द्वारा नियंत्रित किया जा सकता है और उनकी रूप रेखा निर्धारित की जा सकती है। बेंथमवाद को राजनीतिक जीवन पर आरोपित करने के परिणामों ने भी विचार-शील व्यक्तियों को समाज तथा व्यक्ति के सम्बन्धों पर फिर से विचार करने के लिये प्रेरित तथा विवश किया। यद्यपि बेंथम एक व्यक्तिवादी था क्योंकि वह व्यक्ति को ही अन्तिम इकाई और सत्य समझता था तथापि डॉयल के शब्दों में 'उसकी प्रवृत्ति विधायक की शक्तियों को अत्यन्त ऊंचा उठाने की थी। ........ व्यवस्थापिका सर्वोच्च थी; उसके कार्य जो कि बहुमत की इच्छाओं के योग का प्रतिनिधित्व करते थे, जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में हस्तक्षेप कर सकते थे। .....बेंथम के सिद्धान्त में निहित बहुमत द्वारा कठोर नियन्त्रण अब सिद्धान्त से व्यवहार का रूप ले रहा था। ........ (इस समय) कार्य तथा विचार की स्वतन्त्रता जो कि अहमन्यता का परिणाम है और आत्म-चेतना के विकास की आवश्यकता दाव पर रखी हुई थी।"‡

† "So on one side the growth of the central government of the country and the increase of social legislation emphasised the importance of communal action over the welfare of the masses; and on the other side the extension of the franchise, of education and the revival of local government emphasised the importance of individual effort." —*Doyle* : A History of political Thought, page 249.

‡ "He tended to exalt powers of the legislator far too high. The legislative body was supreme; its acts representing the sum total of the majority's desires could interfere in every sphere of life..................The suggestion of rigid control by the majority implied in Bentham's theory was passing from theory into practice, Liberty of action and thought the corollary of egoism and a necessity for development into self consciousness, was at stake."

—*Doyle* : ibid, page 250.

ऐसी परिस्थितियों में मिल के लिए, जो कि व्यक्ति की स्वतन्त्रता का बड़ा भक्त था, उसका बचाव करना स्वाभाविक था। उसका फल हुआ उसका सुविख्यात निबन्ध 'On Liberty' जो कि इस विषय पर उतनी ही महान् कृति समझी जाती है जितनी कि मिल्टन का 'Areopagitica' न केवल व्यवस्थापिक हस्तक्षेप के विरुद्ध वल्कि जनमत तथा परम्पराओं के दवाव के विरुद्ध भी, विचार, अभिव्यक्ति तथा कर्म की स्वतन्त्रता का यह एक जोरदार समर्थन है। सामाजिक व्यवस्थापन द्वारा सामान्य जनसुख की वृद्धि के लिये अपने प्रयत्नों में ब्रिटिश सरकार जिस प्रकार व्यक्ति की स्वतन्त्रता में हस्तक्षेप कर रही थी उससे मिल को विश्वास हो गया कि जनता का वहुमत भी उतना ही आततायी हो सकता है जितना कि भूतकाल में निरंकुश शासक हुआ करते थे। उसने महसूस किया कि जनप्रिय शासन की शक्तियों की भी सीमायें होनी चाहिये क्योंकि—

"एक स्वतन्त्र राज्य में जो लोग शक्ति का प्रयोग करते हैं वे सदैव वे लोग नहीं होते जिनके ऊपर कि वह प्रयुक्त होती है; और उपरोक्त स्वशासन प्रत्येक का अपने ऊपर शासन नहीं है वल्कि प्रत्येक पर शेष सवका शासन है। ...... इस लिए व्यक्तियों के ऊपर सरकार की शक्ति की सीमा का महत्व इसलिये कम नहीं हो सकता कि शासकगण नियमित रूप से समाज के प्रति उत्तरदायी हैं। ...... अब राजनीतिक कल्प विकल्प में वहुमत के अत्याचार को साधारणतया उन बुराइयों में सम्मिलित किया जाता है जिनसे समाज को अपनी रक्षा करनी आवश्यक है।"*

मिल इससे भी एक कदम आगे जाता था। उसका विश्वास था कि व्यक्ति को केवल अङ्ग रक्षकों के अत्याचार से ही सुरक्षा की आवश्यकता नहीं है, वल्कि उसे समाज की निरंकुशता से वचाना भी आवश्यक है साधारणतया समाज की प्रवृत्ति यह रहती है कि वह 'कानूनी दण्ड विधान के अतिरिक्त अन्य साधनों द्वारा अपने विचार और व्यवहार आचरण के नियमों के रूप में उन लोगों के ऊपर लाद दे जो कि उनको मानते हों; ऐसे व्यक्तित्व के निर्माण को अवरुद्ध करदे, और यदि सम्भव हो, तो सर्वथा रोक दे, जो उसके अपने विचारों से सामंजस्य न रखता हो

*"The people who exercise power in a self-governing state are not always the same people with those over whom it is exercised; and the self government spoken of is not the government of each by himself, but of each by all the rest ..............The limitation, therefore, of the power of government over individuals loses none of its importance when the holders of power are regularly accountable to the community..............In political speculations "the tyranny of the majority" is now generally included among the evils against which society requires to the on its guard." —*On Liberty* : chapter I.

और सब लोगों को अपने ही ढर्रे के अनुकूल अपने चरित्र निर्माण करने को विवश कर दे।'

इस प्रकार हम देखते हैं कि मिल जिस स्वतन्त्रता का पक्ष पोषण करता है वह एक व्यापक स्वतन्त्रता है। यह व्यक्ति को अपने व्यक्तित्व को विकसित करने, प्रसारित करने तथा भव्य बनाने की स्वतन्त्रता है। वह विचार तथा अभिव्यक्ति की स्वतंत्रता का समर्थन इसलिए करता था क्योंकि उसे विश्वास था कि व्यक्ति में बौद्धिक एवं नैतिक चरित्र को विकसित करने तथा सीमाओं को खोजने में यह सामाजिक दृष्टिकोण से उपयोगी है। स्वतंत्र वाद-विवाद में से ही उपयोगी विचारों का जन्म होता है। सारांश यह कि मिल स्वतंत्रता का समर्थक इसलिए था क्योंकि वह जानता था कि स्वतन्त्रता के अभाव में कोई आत्म विश्वास नहीं हो सकता। निःसन्देह स्वतन्त्रता की यह अधिक पूर्ण और भव्य धारणा मिल के मस्तिष्क में धीरे-धीरे परिपक्व होती जा रही थी; यह वह नहीं है जो कि उसे अपने पिता तथा बेन्थम से विरासत में मिली थी, यह तो स्वयं उसी की उन युक्तियों में भी नहीं मिलती जो कि उसने स्वतन्त्रता के पक्ष में दी हैं और जिनकी समीक्षा अब हम करेंगे। इनका वर्णन उसी के जोरदार शब्दों में देना अधिक अच्छा होगा। वह लिखता है :

"इस निबन्ध का उद्देश्य एक बहुत ही सरल सिद्धान्त को व्यक्त करना है, जिसे कि समाज के व्यक्ति के प्रति नियन्त्रण और अनिवार्यता के व्यवहार को अनुशासित करने का पूर्ण अधिकार है, चाहे उसके लिए जो साधन प्रयुक्त होते वह कानूनी दण्ड के रूप में भौतिक शक्ति हो या जनमत का नैतिक बल। वह सिद्धान्त यह है कि मानव जाति व्यक्तिगत या सामूहिक रूप से अपने किसी भी घटक की स्वतन्त्रता में हस्तक्षेप केवल एक बात के लिए कर सकती है और वह है आत्म-रक्षा। कि एक सभ्य समाज के किसी भी घटक के विरुद्ध शक्ति का प्रयोग केवल एक उद्देश्य के लिए उचित हो सकता है और वह उसे दूसरों को हानि पहुंचाने से रोकना। उसका अपना हित, भौतिक अथवा नैतिक, उसका पर्याप्त औचित्य नहीं है। किसी भी व्यक्ति को किसी काम के करने के लिए या न करने के लिए विवश करना इस आधार पर उचित नहीं ठहराया जा सकता कि ऐसा करना उसके लिये हितकर होगा, क्योंकि इससे वह अधिक सुखी होगा, क्योंकि दूसरों के विचार में ऐसा करना बुद्धिमता होगी और ठीक भी होगा। उसके साथ वाद-विवाद करने के लिये और तर्क करने के लिए तो पर्याप्त कारण हैं.........परन्तु उसे विवश करने के लिये या उसके न मानने पर उसे कोई हानि पहुंचाने के लिए यह कोई औचित्य नहीं हो सकता। इसका औचित्य केवल यही हो सकता है कि जिस काम

से उसे रोका जाये वह दूसरों के लिए हानिकारक हो। समाज मनुष्य के आचरण के केवल उस भाग को नियन्त्रित कर सकता है जो कि दूसरों से सम्बन्धित हो। स्वयं अपने से ही सम्बन्धित कार्यों में उनकी स्वतन्त्रता, अधिकारतः निरपेक्ष है। अपने आपका, अपने शरीर तथा मस्तिष्क का व्यक्ति स्वामी है।" *

मिल द्वारा किये हुए स्वतन्त्रता के समर्थन को पूर्ण रूप से समझने के लिए हमारे लिए उन मान्यताओं का परीक्षण करना आवश्यक है जो कि उसका आधार है और जिन्होंने उसें विकृत कर दिया है। सर्वप्रथम तो यह कि व्यक्ति अपने शरीर तथा मस्तिष्क का स्वामी है और इसलिए उसे केवल अपने से ही सम्बन्धित प्रत्येक कार्य में पूर्ण स्वतन्त्रता होनी चाहिए; इस क्षेत्र में समाज को व्यक्ति के आचरण पर कोई प्रतिबन्ध नहीं लगाना चाहिए, क्योंकि मिल के अनुसार प्रतिबन्ध एक प्रतिबन्ध के रूप में एक बुरी चीज है। इस मान्यता की सत्यता संदिग्ध है; व्यक्ति की अपने ऊपर संप्रभुता का एक अकाट्य तथ्य नहीं है, इतना ही नहीं सामाजिक जीवन के तथ्य तो इससे ताल नहीं खाते। इसके अतिरिक्त यह बात भी है कि प्रत्येक प्रतिबन्ध को उपयोगिता के आधार पर बुरा भी नहीं समझा जा सकता। जैसा कि मिल स्वयं भी स्वीकार करता है, ऐसी परिस्थितियां भी हो सकती हैं जिनमें कि व्यक्ति के विशुद्ध रूप से व्यक्तिगत कार्यों में भी दूसरों का हस्तक्षेप करना सर्वथा उचित हो, जैसे कि किसी व्यक्ति को आत्म हत्या करने से रोकना और ऐसे कामों को करने से

---

* "The object of this essay is to assert one very simple principle, as entitled to govern absolutely the dealings of society with the individual in the way of compulsion and control, whether the means used be physical force in the form of legal penalties or the moral coercion of public opinion. That principle is that the sole end for which mankind are warranted, individually or collectively, in interfering with the liberty of action of any of their number is self-protection. That the only purpose for which power can be rightfully exercised over any member of a civilized community, against his will, is to prevent harm to others. His own good, either physical or moral, is not a sufficient warrant. He can not rightfully be compelled to do or for bear because it will be better for him to do so, because it will make him happier; because, in the opinion of others, to do so would be wise or even right. These are good reasons for remonstrating with him, or reasoning with him.........but not compelling him or visiting him with any evil in case he do otherwise. To justify that the conduct from which it is desired to deter him must be calculated to produce evil to someone else. The only part of the conduct of any one for which he is amenable to society is that which concerns others. In the part which merely concerns himself, his independence is, of right absolute. Over himself over his own body and mind, the individual is sovereign."

—*Ibid Chapter I.*

रोकना जिसके खतरनाक परिणामों से वह अनभिज्ञ हो। यदि हम किसी व्यक्ति को विष से भरा हुआ भोजन खाने से रोकते हैं या किसी टूटे हुए जहाज में यात्रा करने को निषेध करते हैं तो क्या इसे उस व्यक्ति की स्वतन्त्रता पर आक्रमण कहा जायेगा। विशुद्ध रूप से व्यक्तिगत विषयों में हस्तक्षेप करने को मिल इन आधार पर उचित ठहराता है कि व्यक्ति स्वयं अपने सच्चे हितों को नहीं जानता; समाज उन्हें अधिक अच्छी तरह जानता है, इसलिये वह व्यक्ति के आचरण को संयमित कर सकता है। यह युक्ति खतरे से खाली नहीं है, इसका सहारा लेकर तो इन्क्वीज़ीशन (Inquisition) जैसी कुख्यात मध्यकालीन परम्पराओं का भी समर्थन किया जा सकता है, क्योंकि यह कहा जा सकता है कि पापी की आत्मा की पतन से रक्षा करना एक धर्म पुरोहित कहीं अधिक जानता है। प्रतिबन्ध के हेय होने का वास्तविक कारण यह है कि यह मानव व्यक्तित्व के विकास को रोकता है। मिल धीरे-धीरे बेन्थमवादी अधिकतम सुख की धारणा के स्थान पर सभ्यता के लक्ष्य के रूप में मानव व्यक्तित्व के विकास को प्रतिष्ठित कर देता है; परन्तु उपरोक्त युक्ति में इसका स्पष्ट उल्लेख नहीं है।*

मिल की युक्ति का एक दूसरा पहलू भी ध्यान देने योग्य है। वह इस बात को अच्छी तरह जानता था कि व्यक्ति की अपने ऊपर संप्रभुता के सिद्धान्त का प्रतिपादन करना स्वतन्त्रता को एक अमूर्त अधिकार समझना है। इसलिये उसने निम्नलिखित बात कहीः—'यह कहना उचित ही है कि मैं उपयोगिता से स्वतन्त्र एक अमूर्त अधिकार की धारणा से अपनी युक्ति को कोई बल नहीं पहुँचाना चाहता। मैं समस्त नैतिक प्रश्नों का अन्तिम निर्णय उपयोगिता को समझता हूं; परन्तु यह महत्तम अर्थ की उपयोगिता होनी चाहिये जो कि एक प्रगतिशील प्राणी के रूप में मनुष्य के स्थायी हितों पर आधारित हो। मेरे विचार में ये हित व्यक्तिगत स्वतन्त्रता को वाह्य रूप से नियन्त्रित करने के अधिकार केवल उन कार्यों के लिये देते हैं जिनका सम्बन्ध दूसरों के हितों से हो।"†

---

*"The tendency of the society is usually 'to impose, by other means than civil penalties, its own ideas and practices as rules of conduct on those who dissent from them; to fetter the dovelopment and, if possible, prevent the formation of any individuality not in harmony with its ways, and compel all characters to fashion themselves upto the model of its own.' —*Ibid.*

†"It is proper to state that I forego any advantage which could be derived to my argument from the idea of abstract right as a thing independent of utility. I regard utility as the ultimate appeal on all ethical questions; but it must be utility in the largest sense, founded on the permanent interests of man as a progressive being. Those interests, I contend, authorise the subjection of individual

विचार स्वातन्त्र्य के पक्ष में मिल ने जो युक्तियां दी हैं उनकी समीक्षा हम आगे चलकर करेंगे और यह देखेंगे कि वे कहां तक उपयोगिता पर आधारित है; यहां तो हम उसकी युक्ति के अन्य परिणामों की विवेचना करना चाहते हैं।

मिल की दूसरी मान्यता यह है कि प्रत्येक व्यक्ति के कार्य या तो स्व-संबन्धी होते हैं या पर-सम्बन्धी। यह भेद उसके लिए अत्यन्त महत्वपूर्ण है। कर्त्ता के स्व-सम्बन्धी कार्यों, जैसे कि मदिरा पान या जुआ खेलना, के सम्बन्ध में समाज को शक्ति का प्रयोग करने का कोई अधिकार नहीं है। यदि व्यक्ति इस क्षेत्र में कोई गलत कार्य करे तो समाज केवल उसे समझाने की चेष्टा कर सकता है; किन्तु उसके साथ वह कोई जबरदस्ती नहीं कर सकता। दूसरी प्रकार के कार्यों में जिनका कि प्रभाव कर्त्ता के अतिरिक्त दूसरों पर भी पड़ता है समाज को यह अधिकार प्राप्त है; बल्कि उसका यह कर्तव्य भी है कि वह व्यक्ति को ऐसे काम करने से रोके जो कि दूसरों के लिये हानिकारक हो सकते हों। पहिली प्रकार के कार्यों में व्यक्ति को पूर्ण एवं निरपेक्ष स्वतन्त्रता प्राप्त होनी चाहिये और दूसरी प्रकार के कामों में सीमित। यदि हम थोड़ा सा भी ध्यान दें तो यह स्पष्ट हो जायेगा कि यह स्व-सम्बन्धी तथा पर-सम्बन्धी क्रियाओं का विभेद सर्वथा निरर्थक है, क्योंकि प्रायः प्रत्येक कार्य का प्रभाव ही कर्त्ता के अतिरिक्त और दूसरों पर भी पड़ता है। अत्यधिक मद्यपान करना एक व्यक्ति के स्वास्थ्य को नष्ट कर देता है और फलतः वह व्यक्ति समाज के लिये कम उपयोगी रह जाता है। इसी प्रकार जुआ खेलने से व्यक्ति कंगाल हो जाता है और उसके कटु फल उसके समस्त घर वालों को चखने पड़ते हैं। महाभारत जुएबाजी का परिणाम ही तो था। हम धन के केवल उपभोक्ता ही नहीं हैं, हम उसके उत्पादक भी हैं और हमारी उत्पादन शक्ति हमारी जीवन पद्धति पर निर्भर करती है; इसलिये हमारी आदतों का एक सामाजिक पहलू भी होता है जिसके प्रति समाज उदासीन नहीं रह सकता। इस विभेद के कारण ही मिल अपनी ही इस बात के पूर्ण महत्व को न समझ सका कि सामाजिक अवस्था मनुष्य के लिये एक दम इतनी स्वाभाविक और इतनी आवश्यक है कि मनुष्य एक समाज के घटक के रूप में ही अपनी कल्पना कर सकता है और समाज के स्वरूप का एक सावयवी विचार कर सकता है। हां कोई कोरी कल्पना के घोड़े दौड़ाये तो दूसरी बात है। यदि मिल समाज के इस व्यक्तिवादी विचार को पूर्ण रूप से न भूल सका और राज्य तथा व्यक्ति में विरोध की मिथ्याधारणा को अपने मन में से न निकल सका तो उसका कारण यही दुर्भाग्यपूर्ण विभेद है जिससे वह आजीवन

---

spontaneity to external control, only in respect to those actions of each, which concern the interest of other people."

चिपटा रहा और इसी विभेद के कारण, बावजूद इस बात के कि उसने मनुष्य तथा स्वतन्त्रता सम्बन्धी बेन्थम की धारणा को बहुत बड़ी हद तक परिशोधित कर दिया था, मिल एक अमूर्त व्यक्ति तथा खाली स्वतन्त्रता का संदेश दे सका। इस बात का उल्लेख हम दूसरे प्रसंग में भी करेंगे।

तीसरी बात यह कि मिल की युक्ति का आधार स्वतन्त्रता की एक निषेधात्मक धारणा है। जिन कामों को वह स्व-सम्बन्धी कार्य कहकर पुकारता है उनमें व्यक्ति के ऊपर समाज के नियन्त्रण पर वह इसीलिये आपत्ति करता है क्योंकि वह बन्धन को हेय समझता है उसका विश्वास है कि मानव व्यक्तित्व का विकास और प्रसरण केवल स्वतन्त्रता के वातावरण में ही हो सकता है। इसमें से यह परिणाम निकाल लेना स्वाभाविक है कि स्वतन्त्रता बन्धन के अभाव में है इसलिये किसी भी व्यक्ति के लिये सबसे अच्छी चीज यह है कि उसे अपनी बुद्धि के अनुसार आचरण करने के लिये स्वतन्त्र छोड़ दिया जाय। यद्यपि मिल स्वतन्त्रता की इस निषेधात्मक धारणा से ऊपर उठता है और उसकी एक अधिक गहरी और आध्यात्मिक व्याख्या देता है तथापि वह उसे पूर्णतया छोड़ नहीं पाया।

अन्त में हम मिल की स्वतन्त्रता धारणा के आधार में एक और मान्यता को स्पष्ट करना चाहते हैं जिसका उल्लेख हम पहिले भी कर चुके हैं। वह है समाज की व्यक्तिवादी धारणा। मिल के अनुसार व्यक्ति किसी भी ऐसे काम के लिये समाज के प्रति उत्तरदायी नहीं है जिसका कि सम्बन्ध उसके स्वयं के अतिरिक्त किसी दूसरे से न हो। इसका अर्थ तो यह हुआ कि समाज स्वार्थी व्यक्तियों का एक समूह मात्र है और सामाजिक हित व्यक्तियों के अलग अलग सुखों के योग के अतिरिक्त और कुछ नहीं है। यह विश्वास मिल को अपने पिता तथा बेन्थम से उत्तराधिकार में मिला था और वह अपने आपको इस बौद्धिक विरासत के बन्धन से पूर्णतया मुक्त न कर सका यद्यपि उसके लेखों में बहुत कुछ ऐसा है जिनसे ऐसा प्रतीत होता है कि उसे उससे अधिक गहरे सत्य का आभास भी था। यह उसकी व्यक्ति की स्वतन्त्रता की धारणा तथा उसके प्रमाण में एक बहुत बड़ी कमजोरी है।

मिल का यह एक प्रधान विश्वास है कि समाज को व्यक्ति की कर्म करने की स्वतन्त्रता (विचार की स्वतन्त्रता इससे भिन्न है) में केवल उसी समय हस्तक्षेप करने का अधिकार है जबकि उससे किसी दूसरे को हानि पहुंचती हो; कर्ता के स्वयं के हितों के लिये उसकी कर्म स्वतन्त्रता को बाधित करना उचित नहीं हो सकता। जैसा कि हम पहिले ही कह चुके हैं, इस विश्वास को मानने से पहिले हमारे लिये यह मानना आवश्यक है कि मनुष्य के कार्यों की स्व-सम्बन्धी तथा

पर-सम्बन्धी, दो विभिन्न श्रेणियों में विभक्त किया जा सकता है। परन्तु इस प्रकार की विभेदक रेखा खींचना अत्यन्त कठिन है और फिर, इस रेखा को खींचेगा कौन? इसलिये मिल ने 'मानव स्वतन्त्रता के समुचित क्षेत्र' की परिभाषा देना वांछनीय समझा। वह लिखता है: "इसमें तीन चीजें सम्मिलित हैं, प्रथम तो अन्तःकरण का आंतरिक स्थल, जो कि अन्तःकरण की व्यापकतम स्वतन्त्रता, विचार तथा भावना की स्वतन्त्रता, मत तथा भावों की पूर्ण स्वतन्त्रता (व्यवहारिक तथा विचारात्मक—वैज्ञानिक, नैतिक अथवा धर्म सम्बन्धी समस्त विषय में)। दूसरे, स्वतन्त्रता का सिद्धान्त इस बात की मांग करता है कि हमें रुचियों तथा कार्यों की, अपने चरित्र के अनुसार अपने जीवन की योजना बनाने की तथा अपनी इच्छानुसार आचरण करने की स्वतन्त्रता होनी चाहिये और यदि हमारे किसी कार्य से किसी अन्य व्यक्ति को हानि न पहुँचे तो किसी को भी हमारी स्वतन्त्रता में बाधा डालने का अधिकार नहीं होना चाहिये, भले ही कोई हमारे कार्य को मूर्खता पूर्ण, भ्रष्ट अथवा अनैतिक भी समझता हो। तीसरे, प्रत्येक व्यक्ति की इस स्वतन्त्रता से व्यक्तियों के समूह की स्वतन्त्रता भी उत्पन्न होती है। (उसके ऊपर भी वही सीमायें हैं) इसका तात्पर्य यह है कि मनुष्यों को किसी भी उद्देश्य के लिये संगठित होने की स्वतन्त्रता है बशर्ते कि उससे दूसरों को हानि न पहुँचे।"*

उपरोक्त अवतरण से यह स्पष्ट हो जाता है कि मिल विचार तथा अभिव्यक्ति की तो पूर्ण और निर्बाध स्वतन्त्रता चाहता है, किन्तु वह यह मानने को तैयार है कि कोई भी व्यक्ति अपनी कर्म करने तथा संगठित होने की स्वतन्त्रता का इस प्रकार से प्रयोग नहीं कर सकता जिससे कि वह दूसरों के लिये एक बाधा बन जाय। इस महत्वपूर्ण सीमा के अन्दर रहते हुए प्रत्येक मनुष्य अपनी इच्छाओं को तृप्त करने के लिये स्वतन्त्र है। जिन अध्यायों में मिल विचार तथा अभिव्यक्ति की स्वतन्त्रता तथा व्यक्तित्व की विवेचना करता है वे उसके 'On Liberty' नामक निबन्ध के सर्वोत्तम भाग हैं। उनमें वह अपने सर्वश्रेष्ठ रूप में प्रगट होता है; उनमें

---

*"It comprises, first, the inward domain of consciousness; demanding liberty of conscience in the most comprehensive sense, liberty of thought and feeling; absolute freedom of opinion and sentiment on all subjects, practical or speculative, scientific, moral, or theological......Secondly, the principle of liberty requires liberty of tastes and pursuits; of framing the plan of our life to suit our own character; of doing as we like, subject to such consequences as may follow; without inpediment from our fellow creatures, so long as what we do does not harm them, even though they should think our conduct foolish, perverse, or wrong. Thirdly, form this liberty of each individual, follows the liberty, within the same limits, of combination among individuals; freedom to unite for any purpose not involving harm to others."

दूसरों के व्यक्तित्व के लिये उसकी सहानुभूति और समान तथा उनके अपने सुन्दर तथा उदार स्वभाव का परिचय मिलता है। इन्हीं में उसने स्वतन्त्रता की धारणा की 'एक अधिक गहरी तथा आध्यात्मिक व्याख्या की है और इन्हीं में वह उस वाह्य स्वतन्त्रता से जो कि प्रत्येक व्यक्ति के लिये अपने भौतिक हितों की सिद्धि के लिये आवश्यक है, ऊपर उठ कर उस स्वतन्त्रता पर आता है जिसका अर्थ है उस आध्यात्मिक मौलिकता की स्वच्छन्द क्रीड़ा जो कि व्यक्ति को स्फूर्ति प्रदान करती है, उसके व्यक्तित्व में विविधता उत्पन्न करती है जिसके बिना एक भव्य, संतुलित तथा विकसित समाज का निर्माण नहीं किया जा सकता। हम यहां पर उसकी युक्तियों का विश्लेषण करके यह देखने की चेष्टा करेंगे कि स्वतन्त्रता की धारणा की अपने पिता तथा बेन्थम से अधिक गहरी और अधिक आध्यात्मिक व्याख्या पर कैसे पहुँचा।

मिल कहता है कि सरकार को किसी भी विश्वास को कुचलने का कोई अधिकार नहीं है, चाहे उसके (सरकार के) पीछे जनमत का दल भी क्यों न हो। इस प्रकार की शक्ति अनुचित है; इसका अधिकार सर्वोत्तम सरकार को भी निकृष्टतम सरकार से अधिक नहीं है।

"जब इसका प्रयोग जनमत के अनुसार किया जाता है तो भी यह उतनी घृणित रहती है बल्कि उससे भी अधिक घृणित हो जाती है जबकि इसका प्रयोग जनमत के विरोध में किया जाता है। यदि एक व्यक्ति के अतिरिक्त सम्पूर्ण मानव जाति का एक ही मत हो जाये तो भी मानव जाति को जबरदस्ती चुप कर देने का उससे अधिक अधिकार नहीं होगा जितना कि उस व्यक्ति को मानव जाति को चुप कर देने का।*"

किसी व्यक्तिका परम्परा विरुद्ध विश्वास सही हो सकता है या गलत हो सकता है; या आंशिक रूप से सही और आंशिक रूप से गलत हो सकता है। यदि वह सही हो तो समाज द्वारा उसे दबा देने का परिणाम होगा सत्य का गला घोंटना और संपूर्ण मानव जाति का अहित।

"जो उसे दबाना चाहते हैं व उसकी सत्यता से इन्कार करते हैं, किन्तु वे अच्युत नहीं हैं। उन्हें किसी भी प्रश्न का संपूर्ण मानव जाति के लिये निर्णय करने

* "It is as noxious, or more noxions when exerted in accordance with public opinion than when in opposition to it. If all mankind minus one were of one opinion mankind would be no more justified in silencing that one person than he, if he had the power, would be justified in silencing mankind."

तथा अन्य सबको उसका निर्णय के साधनों से वंचित कर देने का अधिकार नहीं है। किसी विचार को सुनने से केवल इसलिये इन्कार कर देना क्योंकि उन्हें विश्वास है कि वह गलत है तो यह मान लेना है कि उनका विश्वास एक निरपेक्ष विश्वास है। वाद-विवाद को रोकने का प्रयत्न करना अपने को अच्युत मान लेना है।"*

सारांश यह कि परम्परा विरुद्ध विचारों को कुचलना गलत है; हमें इस बात का विश्वास कभी नहीं हो सकता कि जिस विचार को हम दबाने का प्रयत्न कर रहे हैं वह गलत ही है; हो सकता है कि वह सही हो और समाज की बात ही गलत हो और यदि वह गलत भी है तब भी उसे दबाने का प्रयत्न करना गलत है क्योंकि ऐसा करने से समाज 'सत्य के उस स्पष्टतर रूप से वंचित रह जायेगा जो कि उसके असत्य के साथ संघर्ष करने से उत्पन्न होगा। यदि वह आंशिक रूप से सही हुआ तो वह समाज के परम्परागत विश्वासों को परिशोधित करेगा और उस हद तक वह समाज के लिये उपयोगी होगा। इस युक्ति का सार मिल के अपने ही निम्नलिखित शब्दों में दिया जा सकता है: "विचार की अभिव्यक्ति को रोकने का एक विलक्षण दोष यह है कि ऐसा करना मानव जाति को, आने वाली तथा वर्तमान नस्लों को लूटना है और इससे उसके विरोधियों को उसके रखने वालों की अपेक्षा कहीं अधिक हानि होती है।"†

स्वातन्त्र्य को छीनने के भयंकर परिणाम का उदाहरण देने के लिये मिल सुकरात और ईसामसीह की हत्या का उल्लेख करता है। "क्या मानव जाति कभी भूल सकती है कि कभी किसी जमाने में सुकरात नाम का एक मनुष्य था जिसकी राज्याधिकारियों से एक स्मरणीय टक्कर हुई थी।"‡

यहां पर यह बात ध्यान देने योग्य है कि उपरोक्त सम्पूर्ण युक्ति में व्यक्ति

---

* "Those who want to *suppress it, of course, deny its truth;* but they are not infallible. They have no authority to decide the question for all mankind and exclude every other person form the means of judging. To refuse a hearing to an opinion because they are sure that it is false is to assume that their certainty is the same thing as absolute certainty. All silencing of discussion is an assumption of in-fallibility."

† "The peculiar evil of silencing the expression of an opinion is that it is robbing the human race, posterity as well as the existing generation those who dissent from the opinion, still more than those who hold it."

‡ "Mankind can hardly be too often reminded that there was once a man named Socrates between whom and the legal authorities of there took place a memorable collision."

अथवा समाज के अधिकतम सुख का कोई उल्लेख नहीं है। जब मिल ने यह कहा कि सम्पूर्ण जाति को भी यह अधिकार नहीं है कि वह एक विरोधी की आवाज को बन्द कर दे तो "वह निश्चित रूप से ही एक ऐसी बात कह रहा था जिसका समर्थन अधिकतम सुख के आधार पर नहीं किया जा सकता था; वह वास्तव में विचार करने, अनुसन्धान करने तथा ज्ञान प्राप्त करने के अधिकार का दावा कर रहा था जो कि प्रज्ञाशील प्राणी के वैभव का अभिन्न नैतिक गुण है।"*

इस प्रकार हम देखते हैं कि उसकी युक्ति स्वतन्त्रता के उस उपयोगितावादी समर्थन से कहीं आगे जाती है जो कि बेंथम ने किया जो कि स्वतन्त्रता को उपयोगिता के आधीन समझता था और उसे व्यक्ति अथवा समाज के भौतिक हितों की साधना के लिए एक साधन मात्र मानता था। उसकी योजना स्वतन्त्रता का स्थान साध्य का नहीं था; समय २ पर उसे सुरक्षा के सामने झुकना पड़ता था। मिल के लिये स्वतन्त्रता की अतिक्रमणात्मक उपयोगिता (Transcentdental Utility) है; वह उसे व्यक्ति की भलाई का एक आवश्यक तत्व, उसके व्यक्तित्व का एक निर्णायक अंग, तथा उसमें एक उच्चतर सम्मान भावना का जनक समझता है। मिल का उद्देश्य अधिकतम सुख की प्राप्ति नहीं वरन् अपनी भव्य विविधता के साथ मानव के व्यक्तित्व का विकास करना है।

'जिस स्वतन्त्रता की वह सराहना करता है वह केवल नकारात्मक नहीं है। यह एक बहुत विधेयात्मक आदर्श है। उसे राज्य और उसके संगठन से शिकायत नहीं बल्कि उसके नागरिकों की दासता पूर्ण तथा असहिष्णुता पूर्ण भावना से है। उसका आदर्श ऐसे राज्य की मांग करता है जिसके नागरिक वास्तविक व्यक्ति हों, जिन्हें अपने व्यक्तित्व तथा विविधता पर गर्व हो और जो अपने तथा दूसरों के व्यक्तित्व का सम्मान करते हों। ..............मिल समाज के सामने मित्रता का सर्वोत्कृष्ट आदर्श रखता है, जहां मित्रों में मित्रता होती है, परन्तु वे एक दूसरे के अन्तरों का सम्मान करते हैं। अब यह एक आध्यात्मिक आदर्श है और इसकी प्राप्ति मनुष्य के आध्यात्मिक विकास से ही सम्भव है।'†

---

*"........*He was certainly saying more than he could defend by the calculation of the greatest happiness; he was really claiming the right to think, to investigate, and to know as moral attributes inseparable from the dignity of a rational being".* —*Sabine* : A History of Political Theory, page 666.

†*"The liberty he praises..........................is no more negation. It is a very positive idea. His complaint is not against the state and its organisation, but against the servile and intolerent spirit of its citizens. His ideal demands a state whose members are really individuals, proud of their individuality and variety,*

दूसरे शब्दों में हम कह सकते हैं कि मिल ने विचार तथा अभिव्यक्ति की निरपेक्ष स्वतन्त्रता का समर्थन इसलिये किया क्योंकि उसका विश्वास था कि मनुष्य का मस्तिष्क ही समाज में परिवर्तन लाता है, और समस्त महान् तथा बुद्धिमय चीजें व्यक्तियों से आती हैं और केवल स्वतन्त्र वाद-विवाद से ही उपयोगी विचार उत्पन्न हो सकते हैं। मिल की स्वतन्त्रता सम्बन्धी धारणा की उपरोक्त विवेचना से वार्कर का यह कथन और स्पष्ट हो जाता है कि भौतिक हितों की साधना के लिये आवश्यक वाह्य स्वतन्त्रता का अतिक्रमण करके मिल ने स्वतन्त्रता की एक अधिक गहरी और अधिक आध्यात्मिक व्याख्या की है जिसके अनुसार स्वतन्त्रता मनुष्य की आध्यात्मिक मौलिकता की स्वतन्त्र क्रीड़ा है।

अब हमें मिल द्वारा दी गई स्वतन्त्रता की कुछ सीमाओं और अपवादों की विवेचना करनी है। वह कहता है कि उसका स्वतन्त्रता का सिद्धान्त केवल परिपक्व मानव प्राणियों पर लागू होता है, शिशुओं पर या एक निश्चित अवस्था से कम के व्यक्तियों पर नहीं क्योंकि उनकी अपरिपक्व शारीरिक तथा मानसिक अवस्था इस बात की मांग करती है कि वे दूसरे लोगों की देख रेख में रहें। इस अपवाद का औचित्य हम मान सकते हैं किन्तु जब वह पिछड़े हुए राष्ट्रों अथवा प्रजातियों को स्वतन्त्रता के वरदान से वंचित रखता है तो हम उससे सहमत नहीं हो सकते। मिल के अनुसार उनके लिए निरंकुशवादी शासन ही उचित है। वह कहता है कि 'जिस समय मानव जाति में अपने को स्वतन्त्र तथा समान वाद विवाद द्वारा उन्नत करने की सामर्थ्य आती है उससे पहिले की परिस्थितियों में स्वतन्त्रता के सिद्धान्त को आरोपित नहीं किया जा सकता। उस समय तक मनुष्य के सामने किसी अकबर अथवा चार्लीमेन की आज्ञाओं का चुपचाप पालन करने के अतिरिक्त और कोई चारा नहीं।"‡

साम्राज्यवादी शक्तियां अपने पराधीन देशों पर अपने निरंकुश शासन को उचित सिद्ध करने के लिये मिल की इस धारणा का दुरुपयोग कर सकती हैं, यह खतरा तो जाहिर ही है।

दूसरी ध्यान देने योग्य महत्वपूर्ण बात यह है कि मानव जाति की मौलिकता

---

and respecting personality in themselves and in their neighbours..............Mill seems to be holding up to society the highest ideal of friendship, where friends *are different and respect each other's differences. Now this is a spiritual ideal,* and its attainment is only possible through the spiritual development of men.'

‡"Liberty, as a principle, has no application to any state of things anterior to the time when mankind have become capable of being improved by free and equal discussion Until then, there is nothing for them but implicit obedience to any Akbar or a Charles-magne.'

के पूर्ण विकास के लिये मिल जहाँ विचार तथा अभिव्यक्ति की अपरिमित स्वतन्त्रता को आवश्यक समझता है, कार्य की उतनी ही निरपेक्ष स्वतन्त्रता को वह आवश्यक नहीं समझता। प्रत्येक व्यक्ति को अपनी इच्छानुसार कर्म करने की स्वतन्त्रता तभी तक होनी चाहिये जब तक कि वह दूसरों को हानि न पहुँचाये। यह बात तत्त्वतः तो सर्वथा उचित ही है। विचार क्षेत्र की भांति कर्म क्षेत्र में भी उतनी ही अपरिमित स्वतन्त्रता देना खतरनाक होगा। भारत के प्राचीन विचारकों और दार्शनिकों ने भी विचार तथा अभिव्यक्ति की अधिक से अधिक स्वतन्त्रता का समर्थन किया था, किन्तु कुछ नियम उन्होंने ऐसे बनाये थे जिनका उल्लंघन करना गलत समझा जाता था।

तीसरी बात ध्यान देने योग्य यह है कि व्यक्तित्व की स्वतन्त्र क्रीड़ा, जिस पर कि मिल आग्रह पूर्वक बल देता है, मनुष्यों में असमानता उत्पन्न करने वाला है। कुछ उच्चकोटि के मनुष्य विशिष्ट स्थान प्राप्त करेंगे और शेष एक साधारण समूह में एकत्रित हो जायेंगे। बहुमत द्वारा शासन का, जिसे कि बेंथम सर्वोत्तम समझता था, मिल खण्डन करता है। वह चाहता है कि श्रेष्ठतर मनुष्य मानव जाति के पथ-प्रदर्शक बने और कम मौलिक तथा अधिक अनुकरणशील व्यक्तियों का वे समझा बुझा-कर पथ-प्रदर्शन करें, उनके ऊपर शासन नहीं।

लोकतन्त्र के विषय में मिल के विचारों की समीक्षा हम आगे चलकर करेंगे।

अन्त में हम मिल के स्वतन्त्रता सिद्धान्त के कुछ दोषों की ओर संकेत करना चाहते हैं जिनके कारण हम बार्कर के इस कथन से सहमत हो सकते हैं कि मिल, बावजूद स्वतन्त्रता की अपनी इस धारणा के कि स्वतन्त्रता आध्यात्मिक मौलिकता की वह स्वतन्त्र क्रीड़ा है जिसका परिणाम होता है व्यक्ति में स्फूर्ति का आना और उसका विविध रूप से विकास होना जिसके द्वारा ही एक भव्य, संतुलित तथा विकसित समाज का निर्माण हो सकता है, एक 'खोखली स्वतन्त्रता तथा अमूर्त व्यक्ति का संदेश वाहक' (Prophet of aniempty liberty and an abstract individual) रह जाता है। इसका मुख्य कारण यह है कि मिल समाज की उस व्यक्तिवादी धारणा का परित्याग न कर सका जो कि उस की बौद्धिक विरासत का एक अङ्ग थी। यद्यपि वह मानव जाति की सामाजिक भावनाओं तथा व्यक्ति की अपने साथियों के साथ एकाकार हो जाने की अन्तर्निहित कामना से परिचित था तथापि वह इस धारणा का परित्याग न कर सका कि राज्य अलग-अलग व्यक्तियों का एक समूह है और इसलिए वह समाज की सावयवी धारणा पर न आ सका जिसके कारण ही राज्य तथा व्यक्ति का मिथ्या विरोध दूर किया

जा सकता था। उसका मान्यताओं (sanctions) के सिद्धान्त को स्वीकार करना, उसका अविघटनीय समुदाय के सिद्धान्त में विश्वास रखना जिसके ऊपर वह तथा उसका पिता अहम्‌वाद से परमार्थवाद पर आने में भरोसा रखते थे, और मनोवैज्ञानिक सुखवाद में उसका विश्वास, सभी इस बात को सिद्ध करते हैं कि वह इसी परम्परागत विचार में विश्वास रखता था कि समाज प्रतिस्पर्धा शील तथा स्वार्थी व्यक्तियों का एक समूह है। वह यह न देख सका कि वे सूक्ष्म सिद्धान्त जिन पर कि वह अपने खुले मस्तिष्क तथा उदार वृत्ति के कारण पहुँचा था उस बेंथमवाद से ताल नहीं खाते थे जो कि उसका प्रारम्भ बिंदु था। अपने इस विश्वास के कारण कि नियन्त्रण स्वयं अपने में एक बुराई है और राज्य द्वारा हस्तक्षेप स्वतंत्रता के ऊपर आघात है वह रूसो के इस सिद्धान्त पर कि सर्वोत्कृष्ट स्वतन्त्रता अपने आपको उस कानून के साथ एक रूप कर लेने में जो कि हमारे वास्तविक स्वभाव के अनुरूप हो, अथवा हीगल के इस सिद्धान्त पर कि व्यक्ति की स्वतन्त्रता स्वयं एक सामाजिक चीज है जिसकी रक्षा समाज के कानून तथा नैतिक नियम करते हैं; न पहुँच सका। आदर्शवादी लेखकों ने स्वतन्त्रता की अधिक गहरी व्याख्या की है क्योंकि वे अधिकारों के उस सामाजिक स्वरूप को देख पाये जिसको कि मिल न देख सका था। इसलिए यह कहना एक दम सत्य है कि वह एक खाली स्वतन्त्रता का संदेशवाहक था। इस कारण हम यह भी कह सकते हैं कि बावजूद इस बात के कि उसने मानव व्यक्तित्व का अपनी समस्त विविधताओं के साथ विकास को सभ्यता का लक्ष्य समझा, वह व्यक्तित्व की एक सच्ची धारणा पर न पहुँच सका क्योंकि वह सामाजिक सावयव के उस विचार को न अपना पाया था जिसके बिना व्यक्ति और राज्य में सच्चा और समुचित सम्बन्ध स्थापित ही नही हो सकता। फलतः यद्यपि उसे व्यक्तित्व का प्रमुख अधिवक्ता माना जाता है, तथापि वह एक 'अमूर्त्त व्यक्ति का संदेशवाहक' ही बना रहता है।

**मिल की राज्य सम्बन्धी धारणा**—उपयोगितावाद की परिभाषा और स्वतन्त्रता की धारणा की व्याख्या में मिल ने जो महत्वपूर्ण संशोधन किये उनके कारण उसकी राज्य सम्बन्धी धारणा में भी महत्वपूर्ण परिवर्तन हुए हैं। उनका यहाँ उल्लेख करना उचित भी होगा। इस प्रसंग में मिल ने जिस चीज के लिए समाज शब्द का प्रयोग किया है हम उसके लिए राज्य शब्द का प्रयोग करेंगे। शायद सबसे अधिक महत्वपूर्ण परिवर्तन यह है कि वह राज्य को स्वार्थ की अपेक्षा मानव इच्छा का परिणाम अधिक समझता है, और यह बात मानता है, जो कि बेन्थम नहीं मानता था, कि राज्य के यांत्रिक (Mechanistic) सिद्धांत, यदि वे मानव इच्छा को छोड़ देते हैं अथवा मानव व्यक्तित्व की अवहेलना करते हैं' अधूरे हैं। एक ओर

तो कुछ लोग राज्य तथा उसकी संस्थाओं को एक स्वाभाविक विकास मानते हैं; और इसलिए हमें उनके वर्तमान रूप में अध्ययन करना चाहिए। दूसरी ओर कुछ लोग उन्हें पूर्ण रूप से एक आविष्कार और मानव प्रयास का फल मानते हैं। मिल इन दोनों के बीच का मार्ग ग्रहण करता है; उसका विश्वास है कि वे उनका स्वाभाविक विकास तो अवश्य हुआ है, किन्तु वे वृक्षों के सदृश नहीं हैं जो कि एक बार आरोपित कर देने पर बढ़ते रहते हैं जबकि मनुष्य सोते रहते हैं। वह कहता है :

'अपने जन्म की प्रत्येक अवस्था में वे अपना वर्तमान स्वरूप मनुष्य के स्वेच्छापूर्ण प्रयत्नों द्वारा प्राप्त करते हैं। इसलिए मनुष्य द्वारा बनाई हुई अन्य सभी चीज की भांति उन्हें अच्छा भी बनाया जा सकता है और बुरा भी; यह इस बात पर निर्भर करता है कि उनके बनाने में बुद्धि और दक्षता का प्रयोग हुआ है या नहीं।'*

आगे चलकर वह कहता है:

'इसके विपरीत हमें याद रखना चाहिए कि राजनीतिक यन्त्र स्वयं अपने आप काम नहीं करता। जैसे कि पहिले पहल इसका निर्माण किया जाता है इसे चलाया भी मनुष्यों, कभी २ साधारण मनुष्यों, द्वारा ही चलाया जाता है। यह केवल उनके चुप रह जाने से ही नहीं चल जाता, इसके लिए उनके सक्रिय भाग लेने की आवश्यकता पड़ती है। इसलिए उसे उन व्यक्तियों के गुणों और शक्तियों के अनुकूल ढाला जाना चाहिए जो कि इसे चलाने के लिए प्राप्त हों।'†

मिल के ग्रंथ 'Representative Government' के प्रथम प्रकरण से लिए उपरोक्त अवतरण लेखक के उस ऐतिहासिक अपेक्षावाद (Historical Relativism) को प्रकट करते हैं जिसका कि बेन्थम में पूर्ण रूप से अभाव था। इसके कारण उसका यह विश्वास हो गया कि राजभक्ति की जो भावना समाज के घटकों में पाई जाती है उसकी व्याख्या हम उन भावनाओं में पा सकते हैं जो कि एक लम्बे भूतकाल के अनुभव से उत्पन्न हुई हैं, उपयोगिता में नहीं। राजनीतिक संस्थाओं के निर्माण में मानव इच्छा कितना महत्वपूर्ण भाग लेती है उसका आभास हमें उसके

---

*In every stage of their existence they are made what they are by human voluntary agency. Like all things, therefore, which are made by man, judgment and skill may have been exercised in their production, or the reverse of these.

†On the other hand, it is to be borne in mind that political machinery does not act of itself. As it is first made, so it has to be worked by men, and even by ordinary men. It needs not their simple acquiescence but their active participation, and must be adjusted to the capacities and qualities of such men as are available.

इन शब्दों से मिलता है कि 'एक विश्वास वाला व्यक्ति एक ऐसी सामाजिक शक्ति है जो कि ९९ कोरे स्वार्थी व्यक्तियों के बराबर है ।'

मिल की स्वतंत्रता की परिभाषा से प्रसूत राज्य की एक अन्य महत्वपूर्ण विशेषता उसका विधेयात्मक (Positive) स्वरूप है । उसका वह नकारात्मक स्वरूप जो कि बेन्थम के सिद्धांत में प्रधान है अधिकतर लुप्त हो जाता है । यद्यपि वह इस धारणा का परित्याग नहीं करता कि राज्य का हस्तक्षेप व्यक्ति की स्वतंत्रता पर एक आघात है तथापि वह अधिकाधिक यह अनुभव करता है कि व्यक्तियों को अपने २ व्यक्तित्व के विकास में सहायता करने के लिए कुछ स्थितियों में राज्य का हस्तक्षेप अपरिहार्य है । अपने ग्रंथ 'Political Economy' में मिल की यह धारणा सामने आती है कि व्यक्तिगत सुख की खोज का अर्थ सामाजिक सुख की वृद्धि होना आवश्यक नहीं है । जीवन संघर्ष में समस्त मनुष्य समता के विंदु से आरंभ नहीं करते । भूमि, उद्योग और ज्ञान पर थोड़े से व्यक्तियों का एकाधिकार है और सारी विधि प्रणाली उन थोड़े से व्यक्तियों के लाभ के लिये ही बनाई गई है । इस स्थिति को दृष्टि में रखते हुए मिल इस परिणाम पर पहुंचता है कि यदि जीवन को सर्वसाधारण के लिए सह्य बनाना है और आत्म-विकास की सुविधायें प्रत्येक को देनी हैं तो राज्य को इस विषमता को दूर करना चाहिये । इस प्रकार उसके हृदय में समाजवाद के प्रति कुछ सहानुभूति उत्पन्न हुई, यद्यपि वह कोई समाजवादी नहीं था । परन्तु उस उग्र समाजवादी से उसे कोई सहानुभूति न थी जो कि भूमि का राष्ट्रीयकरण कराना चाहता था । सम्पत्ति के लिए उसके हृदय में वह सम्मान न था जो बेन्थम के हृदय में था; भूमि सम्पत्ति की उसकी दृष्टि में कोई मान्यता न थी । एक दूसरी तरह भी हम यह देख सकते हैं कि मिल एक विधेयात्मक राज्य में विश्वास करता था । उसकी धारणा थी कि क्योंकि सरकार का ध्येय व्यक्तित्व का विकास है, इसलिए उसे नैतिक कार्य करने पड़ते हैं; राज्य का संविधान इस प्रकार का होना चाहिये जिसमें कि नागरिकों के सर्वोत्कृष्ट बौद्धिक और नैतिक गुणों का विकास हो सके और उनका समाज सेवा के लिए उपयोग हो सके । मिल राज्य द्वारा अनिवार्य शिक्षा, कारखानों के लिये कानूनों, कम से कम जहां तक कि बच्चों का सम्बन्ध है, कार्य के घंटों की सीमा इत्यादि का समर्थन करता था । इस प्रकार वह एक हद तक समाज के आर्थिक जीवन में राज्य के हस्तक्षेप करने के अधिकार को मानता था । उसके राज्य का विधेयात्मक स्वरूप उसकी संविधान की परिभाषा से भी प्रगट होता है । उसके अनुसार संविधान 'एक ऐसा साधन है जिसके द्वारा समाज की बुद्धि तथा ईमानदारी के सामान्य स्तर, और उसके सबसे अधिक बुद्धिमान घटकों के व्यक्तिगत सदाचार तथा बुद्धि को शासन के कार्य में प्रभावक बनाया जाता है

श्रौर उन्हें उसमें उससे कहीं श्रधिक प्रभाव प्रदान किया जाता है जो कि ग्रन्य किसी संगठन में हो सकता है।'*

प्रतिनिधि सरकारः—अपने-ग्रन्य 'Representative Government' में मिल उन संविधानिक सुधारों का प्रतिपादन करता है जिनके द्वारा संविधान की उपरोक्त परिभाषा के श्रनुसार एक श्रच्छी सरकार की स्थापना की जा सकती है श्रौर प्रतिनिधि सरकार के श्रन्तर्निहित दोषों को दूर किया जा सकता है। वह लिखता है; 'क्योंकि किसी भी सरकार का सर्वोत्तम गुण यह है कि वह श्रपने नागरिकों का बौद्धिक तथा नैतिक विकास करने में सहायक हो, इसलिए एक श्रच्छी श्रौर बुद्धिमान् सरकार को इस बात का पूर्ण प्रयास करना चाहिये कि सामाजिक जीवन के संचालन पर उसके सबसे श्रधिक बुद्धिमान सदस्यों की बुद्धि तथा सदाचार का प्रभाव पड़े।' इसी उद्देश्य को दृष्टि में रखते हुए उसने श्रत्यन्त महत्वपूर्ण निर्वाचन सम्बन्धी कुछ सुझाव रक्खे जो कि शासकों का चुनाव श्रज्ञानी तथा विवेकहीन जनता के हाथ में न छोड़ते श्रौर जिनसे सामूहिक साधारण बुद्धि (Collective Mediocrity) के द्वारा शासन के दोष कम हो जाते। उसने श्रानुपातिक प्रतिनिधित्व तथा बहुगत (Plural) मतदान का सुझाव दिया। उसे श्राशा थी कि श्रानुपातिक प्रतिनिधित्व के द्वारा एक उम्मीदवार के लिए श्रावश्यक सद्गुणों को समुचित महत्व मिल सकेगा श्रौर विवेकहीन जनता के बहुमत के कुछ दोष दूर हो सकेंगे। उसने यह भी सिफारिश की कि मतदान का श्रधिकार केवल उन्हीं व्यक्तियों को मिलना चाहिये जिनका एक निश्चित बौद्धिक स्तर हो; किंतु उसमें लिंग के श्राधार पर कोई भेदभाव नहीं होना चाहिये। 'मैं इस बात को कभी स्वीकार नहीं कर सकता कि किसी ऐसे व्यक्ति को मताधिकार प्राप्त हो जो कि लिखना, पढ़ना तथा साधारण गणित भी न जानता हो।§

कहीं ऐसा न हो कि सर्वसाधारण मताधिकार से वंचित रह जायें, इसलिये उसने यह सिफारिश की कि शिक्षा सबको प्रदान की जानी चाहिये। उसने बहुगत मतदान की सिफारिश इसलिये की ताकि शिक्षित व्यक्तियों का कम शिक्षित

*'Constitution is a means of bringing the general standard of intelligence and honesty existing in the community, and the individual intellect and virtue of its wisest members, more directly to bear upon the government of and investing then with greater influence in it, than they would, in general, have under any other mode of organisation.'

§'I regard it as wholly inadmissible that any person should participate in the suffrage without being able to read, write, and, I will add, perform the common operations of arithmetic.'

व्यक्तियों की अधिक संख्या की अपेक्षा प्रभाव कम न रहे। मिल का विचार था कि उपरोक्त तथा उसके द्वारा प्रस्तावित अन्य सुधारों के फल स्वरूप प्रतिनिधि सभा 'जनता के प्रत्येक बौद्धिक स्तर का एक अच्छा खासा नमूना होगी जिसे सार्वजनिक मामलों में भाग लेने का अधिकार है।'

प्रतिनिधि सभा के कार्यों का उल्लेख करते हुए वह कहता है कि उसका कार्य 'सरकार के ऊपर निगाह रखना; उसे नियंत्रित करना; उसके कार्यों पर प्रकाशन का प्रकाश डालना, ऐसे कार्यों की पूर्ण समीक्षा तथा औचित्य सिद्ध करने के लिये सरकार को विवश करना जिन्हें कि कोई भी आपत्ति जनक समझता हो; यदि वे हेय पाये जायें तो उनकी निन्दा करना और यदि शासकगण जनता के साथ विश्वास घात करें, अथवा राष्ट्र की भावनाओं का उल्लंघन करें तो उन्हें पदच्युत करना और उनके उत्तराधिकारियों को नियुक्त करना है। एक धारा सभा का कार्य स्वयं शासन करना या प्रशासन चलाना कभी नहीं हो सकता। इसके अतिरिक्त संसद में जनता की, या इसके किसी वर्ग की शिकायतों पर विचार किया जा सकता है और उसके ऊपर वाद विवाद हो सकता है। सारांश यह है कि मिल के अनुसार संसद का समुचित कार्य है : वाद विवाद करना, विचार करना तथा जनमत से अवगत रखना। उसे उन लोगों के ऊपर नियन्त्रण रखना चाहिये जो कि वास्तव में देश का शासन चलाते हैं। रेम्जे म्योर ने संसद के जो महत्वपूर्ण कार्य वतलाये हैं उनमें ये कार्य भी हैं। मिल का विचार है कि प्रशासन का कार्य स्थायी कर्मचारियों के हाथ में छोड़ देना चाहिये जिनकी नियुक्ति वुद्धि और योग्यता की नितान्त ध्यान पूर्वक परीक्षा के वाद होनी चाहिये और जिनके कार्य पर विभिन्न विभागों के मन्त्रियों का नियन्त्रण होना चाहिये। वह लिखता है : 'प्रशासनकार्य में प्रतिनिधि सभा का समुचित कर्तव्य अपने मत द्वारा उसका निर्णय करना नहीं है, वरन् यह देखना है कि जो व्यक्ति उसका निर्णय करें वे योग्य हों।'†

इस प्रकार वह स्थायी कर्मचारियों, अथवा नौकरशाही, द्वारा शक्ति के दुरुपयोग को रोकने की आशा करता था।

मिल ने सरकार के जो कार्य ऊपर गिनाये हैं हम उनसे वहुत कुछ सहमत हैं। परन्तु हमारी समझ में उसकी यह वात नहीं आती कि एक लम्बी चौड़ी धारा सभा विधि निर्माण के कार्य के लिये अनुपयुक्त है, इसलिए यह कार्य एक विधि निर्माता

†'The proper duty of a representative assembly in matters of administration is not to decide them by its own vote, but to take care that the persons who have to decide them shall be the proper persons.'

आयोग को सौंप देना चाहिये। यह आयोग विशेषज्ञों का एक छोटा सा निकाय होगा; इसका कार्य कानूनों को प्रस्थापित करने का होगा, उन्हें अधिकृत करना नहीं; अधिकृत करने का कार्य संसद का है। यह योजना उपहासास्पद प्रतीत होती है। तथापि, ऐसी ही बात इंगलैंड तथा अन्य देशों में हो रही है जहां कि विधि निर्माण में 'पहल' (Initiative) का अधिकार कार्यपालिका के हाथों में आ गया है। कभी २ यह दावा किया जाता है कि आज ब्रिटेन में कानून संसद की स्वीकृति से मंत्री-परिषद बनाती है। समिति पद्धति, जो कि लगभग प्रत्येक देश में विकसित हो गई हैं, उसी चीज से मिलती जुलती है जो कि मिल के मन में थी।

इस प्रकार मिल बेन्थम की इस प्रस्थापना का खण्डन करता है कि निर्वाचित संसद का प्रशासन के ऊपर प्रत्यक्ष रूप से नियन्त्रण होना चाहिये। इस परिणाम पर वह अपने तीस वर्ष के लम्बे अनुभव के कारण पहुंचा जिसने यह सिद्ध कर दिया था कि जनता के प्रतिनिधि शासन करने के अयोग्य होते हैं। सरकार का लक्ष्य जनता का अधिकतम सुख हो जाने से उसके कार्य क्षेत्र में जो वृद्धि हो गई है इसके कारण तो यह अयोग्यता और भी अधिक हो जाती है। मिल कुशलता और क्षमता चाहता था; किन्तु साथ ही साथ जनता द्वारा आलोचना भी। इसलिए प्रधान मन्त्री तथा अन्य मन्त्रियों की नियुक्ति का अधिकार संसद को देकर और स्थाई कर्मचारियों को मंत्रियों के आधीन रख कर वह लोकतंत्र तथा शासन कुशलता का सम्मिश्रण करना चाहता था।

'प्रतिनिधि निकायों के कार्यों को इन विवेक सम्मत सीमाओं के अन्तर्गत रख कर ही लोकप्रिय नियन्त्रण का लाभ उठाया जा सकता है और साथ ही साथ उतने ही महत्वपूर्ण कुशल विधेयन तथा प्रशासन की प्राप्ति भी की जा सकती है। इन दोनों को मिलाने का इसके अतिरिक्त और कोई साधन नहीं है कि नियन्त्रण तथा आलोचना के पद को वास्तविक प्रशासक के पद से अलग रखा जाय और पहिले को जनता के प्रतिनिधियों के हाथों में सौंप दिया जाय और दूसरे को विशेष ज्ञान तथा कुशलता प्राप्त थोड़े से व्यक्तियों के लिए सुरक्षित रखा जावे जो कि राष्ट्र के प्रति पूर्ण रूप से उत्तरदायी हों।'*

*Nothing but the restriction of the function of representative bodies within these rational limits will enable the benefits of popular control to be enjoyed in conjunction with the no less important requisites of skilled legislation and administration. There are no means of combining these benefits except by..............disjoining the office of control and criticism from the actual conduct of affairs, and devolving the former on the representatives of the Many, while securing for the latter, under strict responsibility to the nation,

मिल ने बेन्थम के न केवल जनता द्वारा प्रशासन के प्रत्यक्ष नियन्त्रण का खण्डन किया बल्कि उसने उसके इस विचार को भी ठुकराया कि संसद के लिए निर्वाचन वार्षिक होने चाहियें और संसद के सदस्य जनता के डेलीगेट समझे जाने चाहिये। इसके विरुद्ध उनका तर्क यह था कि उच्चतर बुद्धि के लोगों को कम प्रतिभाशाली जनता के आधीन नहीं रखा जाना चाहिये। 'उसका राजनीतिक सिद्धांत प्रत्येक स्थान पर मानव विषमता तथा योग्यता की विविधता से भरा हुआ था। हर जगह वह व्यक्तियों की अज्ञात शक्तियों के विकास की पुकार करता था। वह स्थानीय शासन के प्रसरण की माँग करता था ताकि अधिकाधिक व्यक्तियों पर उत्तरदायित्व आ सके जिससे कि वे नवीन भावों को ग्रहण कर सकें और अपनी अन्तर्हित शक्तियों का विकास कर सकें। मिल बेन्थम की आधार भूत धारणाओं तथा उसके राज्य विषयक सिद्धांत से मूल रूप से मतभेद रखता था।'‡

इस प्रकार हम देखते हैं कि मिल को लोकतन्त्र में बहुत अधिक विश्वास नहीं है। प्रतिनिधि सरकार की दुर्बलताओं और खतरों का वर्णन वह 'Representative Government' के छठे अध्याय में करता है; इनको वह दो वर्गों में बांटता है नकारात्मक (Negative) तथा विधेयात्मक (Positive)। इसमें नकारात्मक दोष तब उत्पन्न होते हैं जब कि सरकारी अधिकारियों को अपने कर्तव्यों का पालन करने के लिए समुचित शक्तियां प्राप्त नहीं होतीं। इसके विधेयात्मक दोषों को हम इन दो शीर्षकों के अन्तर्गत रख सकते हैं: प्रथम, सामान्य अज्ञानता तथा विवेक हीनता, अर्थात् अपर्याप्त मानसिक शक्ति; दूसरे ऐसे हित वालों के प्रभाव में रहने का खतरा जो कि समाज के सामान्य हितों के अनुरूप न हों। इन बातों की व्याख्या की आवश्यकता नहीं। प्रथम महायुद्ध के पश्चात् लगभग प्रत्येक देश में लोकतन्त्र जिस प्रकार कार्य कर रहा है वह मिल के कथन की सत्यता को सिद्ध करने के लिए पर्याप्त प्रमाण है। इस बात से कि मिल को लोकतन्त्र के प्रति इतना अविश्वास था और वह उसके सम्भावित दोषों और खतरों से परिचित था यह परिणाम निकालना गलत होगा कि वह लोकतन्त्रवाद का शत्रु था; वास्तव में बात इसके

the acquired knowledge and practised intelligence of a specially trained and experienced Few.'

‡'Every where his political theory was penetrated with the idea of human inequality and variety of ability. Everywhere he urged development of unknown capacities of individuals. He advocated an extension of local government in order to place such responsibility on an increasing number of people that they might respond to the new stimulus and develop their latent abilities. Mill had diverged fundamentally from Bentham's premises and his theory of the state.'

—*Doyle*: A History of Political Thought, page 262.

सर्वथा विपरीत है। मिल लोकतन्त्र का भक्त था; जनतन्त्र के ऊपर लिखने वाला वह एक सबसे महान् लेखक था। यद्यपि वह यह आग्रह करता था कि स्वतन्त्रता की भाँति ही लोकतन्त्र सभी लोगों के लिए उपयुक्त नहीं है तथापि उसका विश्वास था कि जहाँ भी सम्भव हो सके वह शासन का सर्वोत्कृष्ट रूप है। हम मिल को एक लोकतन्त्रवादी कह सकते हैं क्योंकि वह उसी शासन को सर्वश्रेष्ठ समझता था जिसमें कि संप्रभुता अन्तिम रूप से सम्पूर्ण समाज में निहित हो और जिसमें प्रत्येक नागरिक को सर्वोच्च इच्छा को व्यक्त करने तथा सार्वजनिक कार्यों में भाग लेने का अधिकार हो। हम उसे इसलिये भी लोकतन्त्रवादी कह सकते हैं क्योंकि उसका विश्वास था कि लोकतन्त्र मनुष्यों को अधिक सुखी और श्रेष्ठतर बनाता है। वह कहता है: 'स्वतंत्रता का एक लाभ यह है कि इसके अन्तर्गत कोई शासक नागरिकों का स्वयं का सुधार किये बिना उनके मामलों का सुधार नहीं कर सकता और उनके मस्तिष्क के पास को होकर नहीं गुजर सकता।'*

परन्तु जो चीज उसे एक सच्चा और महान् लोकतन्त्रवादी बनाती है वह है उसका मानव के व्यक्तित्व में विश्वास तथा उसका यह आग्रह कि सरकार का उद्देश्य है व्यक्ति का सर्वतोमुखी विकास।

मिल झूठे और सच्चे लोकतन्त्र में विभेद करता है। संख्या (बहुमत) के ऊपर आधारित जनतन्त्र जो कि समस्त सरकारों का पतन है, एक झूठा जनतन्त्र है; इसका यह सिद्धांत कि 'प्रत्येक की गणना एक हो और किसी की गणना भी एक से अधिक न हो' इस गलत विश्वास के ऊपर आधारित है कि समस्त मनुष्य समान रूप से अच्छे होते हैं, यह मनुष्यों के बुद्धि तथा चरित्र के आधार पर अन्तर की अवहेलना करता है और मानव जाति के नैतिक तथा बौद्धिक उत्थान के लिये हानि कारक है। इसके विपरीत, वह जनतन्त्र जिसमें कि समाज के विभिन्न अङ्गों को उचित महत्व दिया जाता है और इस प्रकार किसी भी एक अंग की प्रधानता को रोका जाता है, सच्चा जनतन्त्र है। एक सच्चे लोकतन्त्र में आनुपातिक प्रतिनिधित्व, बहुकल मतदान, और द्वितीय सदन होंगे तथा सबसे बढ़कर यह बात कि उसमें 'शासन नियन्त्रण' तथा 'शासन संचालन' में विभेद किया जायेगा। इसमें राज्याधिकार की सीमायें होंगी और व्यक्तियों को ऐसे कार्य स्वयं करने की स्वतन्त्रता होगी जिन्हें कि वे राज्य की अपेक्षा अधिक कुशलता पूर्वक कर सकेंगे। यह एक शक्तिशाली नौकर शाही के खतरों से अनभिज्ञ न होगा और बहुमत की निरंकुशता के खतरों की ओर से पूर्ण रूप से सचेत रहेगा। इसने निर्वाचन

*One of the benefits of freedom is that under it the ruler can not pass by the people's minds and mend their affairs for them without amending them.

पद्धति, द्वितीय सदन, कार्यपालिका का संगठन, स्थानीय तथा संघात्मक शासन इत्यादि विषयों की जो समीक्षा की है वह राजनीति विज्ञान को उसकी देन का एक भाग है; किन्तु उसका उल्लेख करना हम आवश्यक नहीं समझते। हम अब यह देखने का प्रयास करेंगे कि राजनीतिक विचार के इतिहास में उसका क्या स्थान है।

**मिल का मूल्यांकन :**—मिल के चिंतन की उपरोक्त विवेचना से यह स्पष्ट हो जाता है कि उसका सिद्धाँत बहुत अधिक संगति बद्ध नहीं है; उसमें बहुत से तार्किक परस्पर विरोधी तत्त्व पाये जाते हैं। आंशिक रूप से इसका कारण यह है कि वह किसी प्रणाली का निर्माता नहीं था; उसकी मानसिक प्रवृत्ति संश्लेषणात्मक की अपेक्षा विश्लेषणात्मक अधिक थी। इसका दूसरा कारण एक यह है कि वह बेन्थमवादी परम्परा जिसमें की वह पला था उसके अनुसंधान प्रिय उदार मस्तिष्क को अत्यन्त संकुचित लगी। उसने उसकी सीमाओं को देखा, और उसकी सम्पूर्ण अवहेलना करने में अपने को असमर्थ पाकर उसने उसे अधिक मानवीय तथा नैतिक सत्य के अधिक संगत बनाने का प्रयास किया। परन्तु उसने यह महसूस नहीं किया कि उसका परिशोधन और परिष्करण करने में वह उसके मूल सिद्धाँतों से बहुत दूर हट गया और उसने उनका लगभग परित्याग ही कर दिया। मिल द्वारा किये गये परि-शोधनों के कारण ही बेन्थमवादी उपयोगितावाद को विभिन्न सिद्धांतों में ले लिया गया जिनमें जाकर वह विलीन हो गया। इसी लिए मिल को कभी २ अन्तिम महान उपयोगितावादी कह कर पुकारा जाता है। अलेग्जेण्डर बेन (१८१८–१९०३) तथा हेनरी सिविक (१८३८–१९००) जो दोनों ही उपयोगितावादी विचार धारा से सम्बन्धित थे, मिल के उपरान्त हुए हैं; किन्तु उनमें से कोई भी इतना महान् न था जितना कि मिल।

मिल के चिंतन में संगति बद्धता की जो कमी है उस पर हमें अधिक ध्यान देने की आवश्यकता नहीं है; हमारे लिए तो यह देखना अधिक शिक्षाप्रद होगा कि उसकी विधेयात्मक देन क्या है और अपने समय पर उसका क्या प्रभाव पड़ा है। 'और यदि लेखकों की योग्यता का निर्णय इस बात से होता है कि उनका नीति पर क्या प्रभाव पड़ा है तो मिल का स्थान निश्चित रूप से ही ऊंचा है। एक न्याय शास्त्री, अर्थशास्त्री तथा राजनीतिक दार्शनिक के रूप में उसे अपने युग में एक अवतार समझा जाता था।'*

*'And if the calibre of writers is to be judged by their effect or policy, Mill must rank high. As logician, economist, and political philosopher he was regarded as a prophet in his own age.'

—*Bowle* : Politics and Opinion in the 19th. Century, page 196.

एक पीढ़ी से भी अधिक तक दार्शनिक तथा राजनीतिक विचार के समस्त क्षेत्रों में उसके प्रभाव की प्रधानता रही; उसके हाथ में पहल रही और उसने अपने विरोधियों तथा अपने अनुयाइयों, दोनों के लिए ही समस्यायें उत्पन्न कीं, उसके ग्रंथ विश्वविद्यालय के पाठ्यक्रम का भाग बन गए।

राजनीतिक विचार को उसकी जो देन है उसमें सर्वोच्च स्थान उसके व्यक्तिवाद का है, जिसे उदारवाद कहना अधिक उपयुक्त होगा। वह अपने समय का सर्व प्रसिद्ध उदारवादी था; शायद वह समस्त कालों का एक सर्व प्रसिद्ध व्यक्तिवादी अथवा उदारवादी था..................वॉन हमबोल्ट (Van Humboldt) के ये शब्द मिल के जीवन के मूल विश्वास तथा सिद्धान्त को अभिव्यक्त करते हैं: 'इन पृष्ठों में विकसित प्रत्येक युक्ति एक ही महान् और प्रधान सिद्धान्त की ओर प्रत्यक्ष रूप से जाती है और वह यह कि मानव का अपनी विविधता के साथ विकास अत्यन्त महत्वपूर्ण है।'*

जैसा कि हम पहले ही कह चुके हैं मिल ने विचार तथा अभिव्यक्ति की स्वतन्त्रता के पक्ष में जो लिखा है, वह न केवल अंगरेजी, वरन् सम्पूर्ण राजनीतिक साहित्य में इस विषय पर सर्वश्रेष्ठ रचना है; व्यक्ति की स्वतन्त्रता के समर्थक के रूप में उसका स्थान मिल्टन, वोल्टेयर, रूसी, पेन तथा जैफर्सन के साथ है। मानव स्वभाव का विकास, जिसे कि वह मानव प्रगति की कुन्जी समझता था, उसके लिये सभ्यता का लक्ष्य बन गया। कुछ थोड़े से रचनाशील तथा मौलिक प्रतिभाशील व्यक्तियों के कार्य को वह कितना महत्व देता था वह उसके निम्नलिखित वाक्य से देखा जा सकता है: 'ये थोड़े से लोग पृथ्वी का लवण हैं; इनके बिना मानव जीवन प्रगतिहीन हो जायेगा।'†

यह देखते हुए कि सार्वजनिक प्रशासन के क्षेत्र में अधिक वृद्धि का परिणाम होता है एक शक्तिशाली नौकरशाही का जन्म और जनता के एक बड़े भाग का सरकार पर आश्रित हो जाना वह आर्थिक जीवन में सरकार द्वारा हस्तक्षेप की सीमायें निर्धारित करता है। उसका कहना था कि अन्ततोगत्वा राज्य का मूल्य उन के व्यक्तियों का ही मूल्य है: 'वह राज्य जो कि मनुष्यों का दमन इसलिये करता है ताकि वे उसके विनम्र आज्ञाकारी बन जायें (चाहे यह लाभकारी उद्देश्यों के लिए ही

---

*'The grand, leading principle, towards which every argument unfolded in these pages directly converges, is the essential importance of human development in its richest diversity.'

†These few are the salt of the earth; without them human life would become a stagnant pool.

सही) पायेगा कि क्षुद्र मनुष्यों के साथ कोई महान् कार्य वास्तव में नहीं किया जा सकता।'*

स्त्रियों के लिये मतदान (जिसका समर्थन उस समय तक बहुत थोड़े ही प्रभावशाली राजनीतिक विचारकों ने किया था) की प्रस्थापना मिल की इसी दिशा में दूसरी देन समझी जा सकती है। उसका कहना है कि स्त्रियों की दासता के कारण परिवार, जोकि एक स्वतन्त्रता की पाठशाला होनी चाहिये, 'निरंकुशता की पाठशाला' बन जाती है।

यहां वे मानवीय तत्व भी उल्लेखनीय हैं जिनसे कि मिल की रचनायें ओत प्रोत हैं, यद्यपि सच्चे अर्थों में उसे राजनीतिक विचार की देन नहीं समझा जा सकता। पाठकों को याद होगा कि बेन्थम तथा उसके साथियों का दृष्टिकोण अत्यन्त शिथिलता पूर्ण बौद्धिक, भावहीन तथा कोरी विद्वता पूर्ण था; उसमें भावना तत्व का प्रवेश कराना और उपयोगितावाद को मानवीय बनाना मिल का ही कार्य था। यह जानना दिलचस्पी से खाली न होगा कि अपनी रचनाओं में मानवीय तत्व का श्रेय मिल ने श्रीमती टेलर (जो कि आगे चलकर उसकी पत्नी बन गई थी) को दिया है। 'यदि मिल 'एक दम्भी और रुढ़ि प्रिय लेखक नहीं है,' यदि समाज सम्बन्धी उनके विचार 'हीगलवादी तथा मार्क्सवादी निर्णयवाद की कल्पनाओं से अधिक यथार्थवादी और अन्तिम रूप से अधिक प्रभावक हैं,' तो इसका श्रेय उसकी इस अनुभूति को कि एक सच्चे मानवीय जीवन में भावनाओं तथा कोमल भावों का विकास एक महत्वपूर्ण स्थान रखता है और इस तथ्य को कि 'वह अटल नैतिक मानदण्डों वाला जीवी था, मिलना चाहिये।'‡

अन्त में मिल की उस देन का उल्लेख किया जा सकता है जो कि उसने ज्ञान के नवीन सिद्धान्त की रचना का प्रयास करके १६ वीं शताब्दी के समाजशास्त्र को दी। मिल की उपरोक्त समीक्षा में उसको कोई स्थान इस कारण नहीं दिया गया क्योंकि उसके राजनीतिक चिंतन से उसका विशेष सम्बन्ध नहीं है।

---

*A state which dwarfs its men in order that they may become docile instruments in it hands, even for beneficial purposes, will find that with small men no great thing can really be accomplished.

‡If Mill is no 'priggish and parochial' writer, if his view of society is 'more realistic and ultimately more effective, than the visions of Hegelian and Marxist determinism', the credit for it must go to his realisation of the vital place which the cultivation of emotions and the finer sentiments must occupy in a truly human life, and to the fact that he was an intellectual with unbending moral standard'. The passages within inverted commas are from Bowle's Politics and Opinion in the 19th. Century, page 196.

आधुनिक विचार में मिल का क्या स्थान है और उसमें उसकी क्या 'देन' रही है, इसे अच्छी तरह समझने के लिये हमें यह याद रखना चाहिये कि वह विचार के आवर्त्तन के, जो कि उसके जीवन काल में पूर्ण नहीं हुआ था, बीच में खड़ा था। जैसा कि हम कई बार देख चुके हैं मिल अपनी युवावस्था में एक 'रैडिकल' सुधारक था। किंतु डी टॉकेविल (De Tocqueville) द्वारा लिखित अमेरिका में जनतंत्र के अध्ययन तथा अपने ही देश में घटनाओं की प्रवृत्ति के परीक्षण से वह यह महसूस करने लगा कि समाज के लिए सबसे बड़ा खतरा अल्पमत के ऊपर बहुमत के अत्याचार से उत्पन्न होता है। वह यह अनुभव करता था कि लोकप्रिय शासन की मुख्य समस्या यह है कि 'असंस्कृत श्रमिक वर्ग' को अल्पमतीय अपवाद स्वरूप प्रतिभाशाली व्यक्तियों के ऊपर अत्याचार करने से रोका जाय। इसका फल हुआ 'On Liberty' तथा Representative Government' की रचना जिनमें उन्होंने सांविधानिक शासन की अपनी योजना की रूप रेखा प्रस्तुत की है।

**जॉन ऑस्टिन**:—(John Austin) यहां पर जर्मी बेन्थम के एक सुविख्यात शिष्य जॉन ऑस्टिन के विषय में भी दो शब्द कह देना अनावश्यक न होगा। हमें याद होगा कि बेन्थम एक राजनीतिक विचारक उतना नहीं था जितना कि एक विधि सुधारक; राजनीतिक सुधार के आन्दोलन में दिलचस्पी तो वह विधि में सुधार के कारण ही रखता था। विधि-शास्त्र (Jurisprudence) में न जेम्स मिल और न जॉन स्टुअर्ट मिल की ही कोई रुचि थी; उनमें से कोई भी अपने गुरू के सिद्धान्तों को विकसित और विधि-शास्त्र के क्षेत्र में आगे न बढ़ा सका। यह कार्य जॉन ऑस्टिन ने किया। ऑस्टिन विधि शास्त्र के क्षेत्र को 'विधेयात्मक विधि' तक सीमित रखता है। उसकी विधि की यह परिभाषा कि विधि एक सुनिश्चित उच्चतर मानव द्वारा इच्छा की अभिव्यक्ति है कि एक निश्चित आचरण किया जाना चाहिये और जो व्यक्ति ऐसा आचरण नहीं करेगा उसे उसके लिए दण्ड फल भोगने पड़ेंगे तत्त्वतः बेन्थम की परिभाषा के अनुरूप है। विधेयात्मक विधि को वह दो श्रेणियों में विभक्त करता है: मानवीय तथा दैविक। मानवीय विधि को भी वह दो वर्गों में रखता है: प्रथम वर्ग में वह उन विधियों को रखता है जिन्हें कि राज्य की संप्रभुताधारी शक्ति द्वारा बनाया जाता है और दूसरे में उन नियमों को जो कि ऐसे व्यक्तियों द्वारा बनाये जाते हैं जिन्हें कोई राजनीतिक शक्ति प्राप्त नहीं होती जैसे कि माता पिता द्वारा अपनी सन्तान के लिए और शिक्षकों द्वारा अपने विद्यार्थियों के लिए बनाये हुए अनुशासन के नियम। पहिले वर्ग के नियमों को ही सच्चे अर्थों में विधि कहा जा सकता है; दूसरे वर्ग के नियम 'विधेयात्मक नैतिकता' (Positive morality) के अन्तर्गत आते हैं। इसलिए ऑस्टिन के अर्थों में विधि की परिभाषा

इस प्रकार की जा सकती है कि विधि वह आदेश है जो कि राजनीतिक प्रभु की ओर से उन्हें दिया जाता है जो कि उसके आधीन हों जिसके पीछे उसकी अवहेलना करने वालों को संप्रभुताधारी की दण्ड देने को शक्ति होती है। ऑस्टिन के शब्दों में, "प्रत्येक विधेयात्मक विधि का निर्माण एक संप्रभुता सम्पन्न व्यक्ति, अथवा संप्रभुता सम्पन्न व्यक्ति निकाय द्वारा एक स्वतन्त्र राजनीतिक समाज के घटक अथवा घटकों के लिए किया जाता है जिसमें कि वह व्यक्ति अथवा व्यक्ति-निकाय संप्रभुताधारी अथवा सर्वोच्च होता है।"*

इसी के कारण ऑस्टिन ने संप्रभुता की धारणा की समीक्षा की जोकि राजनीतिक विचार को उसकी मुख्य देन कही जा सकती है। उसके संप्रभुता के सिद्धान्त की हमें एक अन्य प्रसंग में विवेचना करनी पड़ेगी, इसके सम्बन्ध में यहां पर हमें इसके अतिरिक्त और कुछ कहने की आवश्यकता नहीं कि निरपेक्ष और अपरिमित संप्रभुता के सिद्धान्त की बोदां (Bodin) से बाद में इतनी स्पष्ट और संगतिबद्ध रूप से विवेचना और किसी ने न की थी जितनी कि ऑस्टिन ने।

**उपयोगिता की सफलताएं तथा दुर्बलताएं** :—यद्यपि हम यह देख चुके हैं कि उपयोगितावाद के दो महानतम प्रतिपादकों, जर्मी बेन्थम तथा जॉन स्टुअर्ट मिल की अलग अलग राजनीति विचार को क्या देन है और उनके सिद्धान्तों के गुण दोष की समीक्षा भी हम कर चुके हैं, तथापि इस सम्पूर्ण विचार धारा की सफलताओं तथा दुर्बलताओं की विवेचना करना भी आवश्यक न होगा।

यद्यपि उपयोगितावादियों का एक छोटा सा समूह था तथापि अपने समय के विचार तथा घटना चक्र पर उनका प्रभाव उनकी संख्या से कहीं अधिक पड़ा है। इस घटना के कारणों का उल्लेख हम ऊपर कर चुके हैं और यहां पर उन्हें दोहराने की आवश्यकता नहीं। ब्रिटेन पर उनका बहुत भारी ऋण है। "१६ वीं शताब्दी के अधिकतर भाग में उनके विचारों की प्रधानता रही और उसका फल यह हुआ कि मनोवैज्ञानिक अनुसंधान तथा नैतिक तर्क वितर्क में लोगों की दिलचस्पी बढ़ी और व्यावहारिक राजनीति में सामाजिक सुधार तथा मंगलकारी विधेयन इतने बड़े पैमाने पर हुआ जितना कि पहिले कभी सोचा भी न गया था।"†

---

*Every positive law is set by a sovereign person, or a sovereign body of persons, to a member or members of the independent political society wherein that person or body of persons is sovereign or supreme.

†"Their views held sway for the greater part of the nineteenth century, and the result was awakened interest in psychological investigation and ethical discussion; and in active politics, social reforms and beneficent legislation to an extent that had previously been unthought of"

—*Davidson : op. ct. page 249.*

उपयोगितावाद के सामाजिक, कानूनी, तथा राजनीतिक सुधारों के स्रोत बन जाने का कारण यह है कि इसने विधि निर्माताओं तथा राजनीतिज्ञों के समक्ष एक सुनिश्चित तथा ठोस आदर्श रखा और उनके सामने कानूनों तथा संस्थाओं को परखने के लिये एक सुविधा पूर्ण तथा उपयोगी कसौटी रखी। जैसा कि ग्रीन कहता है : "उसके सुखवादी मनोविज्ञान से कुछ भी गलतियां क्यों न उत्पन्न होती हों किन्तु इसमें कोई सन्देह नहीं कि सामाजिक तथा राजनीतिक सुधारों के लिये कोई भी अन्य सिद्धांत ऐसा नहीं जिसमें इतना अधिक सत्य हो और जिसको इतनी सफलता से क्रियान्वित किया जा सके।"*

इसलिये इसमें आश्चर्य की बिल्कुल कोई बात नहीं कि इंग्लैंड में विधेयन, दण्ड विधान, निर्वाचन पद्धति, संसद की कार्य प्रणाली तथा शिक्षा क्षेत्र में जितने भी सुधार हुये उनमें से अधिकतर का स्रोत उपयोगितावादियों का प्रभाव ही है। डेविडसन के शब्दों में : "लाभ आज अनुभव किया जा रहा है। जिस भावना ने उन्हें प्रेरित किया था वह आज भी कार्य कर रही है, और जिन लाइनों पर सामाजिक तथा राजनीतिक व्यापार आजकल हो रहा है वे अधिकांश में उन्हीं के द्वारा खींची गई थीं। काल की गति ने बहुत कुछ सुधार दिया है, बहुत कुछ पीछे छोड़ दिया है, बहुत कुछ ठुकरा दिया है, किन्तु अन्याय के प्रति तीव्र रोष की भावना जो कि उपयोगितावादियों की एक विशेषता थी और उनकी गरीब तथा दलित के प्रति सक्रिय सहानुभूति और मानव कल्याण के लिये उनका उत्साह आज भी आश्चर्य जनक रूप से वर्तमान है।"†

डेविडसन ने उपरोक्त शब्द १९१५ में लिखे थे। इसमें कोई संदेह नहीं कि वह सुखवादी मनोविज्ञान जोकि उनकी विचार धारा का आधार था आज तिरस्कृत किया जा चुका है, लैसे फ़ेयर (Laissez faire) की उस नीति के, जिस पर कि वे इतना जोर देते थे, समर्थक अब अधिक नहीं पाये जाते और सुखवादी माप दण्ड की धारणा अब उतनी ही मृत है जितनी कि रानी ऐनी, परन्तु अन्याय के

* 'Whatever the errors arising form its hedonistic psychology no other theory has been available for the social and political reforms containing so much truth with such ready applicability.'

† 'The benefit is being felt today. The spirit that animated them is still operating, and the lines on which social and political action is at present proceeding were largely laid down ley them. Time has corrected much, has out grown much, has discarded much; but the keen resentment of injustices that characterised the utilitarians and their active sympathy with the poor and the oppressed and their enthusiasm for human welfare are strikingly apparent still."

विरुद्ध विक्षोभ और गरीबी तथा दलितों के लिये सहानुभूति की भावना अब उससे भी कहीं अधिक तीव्र है जितनी कि उस समय थी जब कि डेविडसन ने उपयोगितावाद की समीक्षा की थी। उक्त भावों का स्रोत उपयोगितावाद में देखना उसके प्रति अत्यधिक पक्षपात करना होगा, वह स्रोत तो समाजवाद ही अधिक है जिसका अविर्भाव १९ वीं शताब्दी का अन्त होने से पहिले हो चुका था। १९१५ में भी उपयोगितावाद की अपेक्षा जोकि जॉन स्टुअर्ट मिल के साथ समाप्त हो गया था, समाजवाद की भावना ही अधिक दिखलाई पड़ती थी। परन्तु इस बात में कोई संदेह नहीं कि सामाजिक सेवाओं के विकास में, वर्ग-भेद को समाप्त करने में तथा सामाजिक और राजनीतिक सुधार की समस्याओं को हल करने में उपयोगितावाद ने भी अवश्य योग दिया।

उपयोगितावादियों ने राजनीतिक विचार की जो सेवा की वह उनके द्वारा प्रेरित वैधानिक, सामाजिक तथा राजनीतिक सुधारों से कम महत्वपूर्ण नहीं है। प्राकृतिक कानून, प्राकृतिक अधिकार, संविदात्मक अधिकार तथा सांविधानिक अधिकार धारणाओं को अलग करके उन्होंने उन रुकावटों को दूर कर दिया जोकि वैज्ञानिक चिंतन का मार्ग रोक रहे थे। उनके यह कहने ने कि पुराने तथा नये कानूनों के औचित्य अथवा अनौचित्य की एक मात्र कसौटी व्यवहारिक उपयोगिता है वैधानिक तथा राजनीतिक विचारकों को सामाजिक जीवन के तथ्यों से जूझने पर विवश कर दिया। "सुधारक तथा सुधार के विरोधी दोनों ही समान रूप से अपनी स्थिति को लाभ के प्रश्न पर तर्क करके उचित सिद्ध करने के लिये विवश हो गये, जिसमें कि सिद्धान्त के लिये तो स्थान था किन्तु भ्रम जाल के लिये कोई गुंजायश न थी। उपयोगितावाद ने इसी प्रकार की सेवा आचार शास्त्र, धर्म, अर्थशास्त्र तथा शिक्षा की।"*

अमेरिकन तथा फ्रेंच क्रांतिकारी विचार धारा से चलकर जब हम उपयोगितावाद पर आते हैं तो ऐसा लगता है जैसे कि हम अमूर्त्त और निराकार धारणाओं के लोक में से निकल कर ठोस और यथार्थ तथ्यों के जगत में आ पहुंचे। यह कहना कि सरकार हमारी वफादारी की पात्र इसलिये है क्योंकि वह हमारी कुछ सेवा करती है यह कहने से कहीं अधिक बुद्धि संगत है कि हमारी राज भक्ति का आधार

* 'Reformers and opponents of reform alike were compelled to justify their positions by arguing the question of benefits, which though it left much room for theory, left none at all for obscurantism. Of similar character was the service of utilitarianism to ethics, religon, economics, and education.'

—*Maxey*; Political Philosophies, pages 447—48.

वह एक ऐसा समझौता है जिसे हमारे पूर्वजों ने कभी सुदूर तथा विस्मृत भूत में किया था।

व्यावहारिकता तथा उपयोगिता के प्रति अपने अनुराग के कारण बेन्थम तथा ऑस्टिन ने कानून, संप्रभुता, राज्य तथा सरकार जैसे राजनीतिक शब्दों की सरल तथा सुनिश्चित परिभाषायें दी हैं। ऑस्टिन द्वारा दी गई कानून की इस परिभाषा से कि कानून संप्रभुता का आदेश है जिसके पीछे दण्ड की शक्ति है विधि शास्त्र को कितना लाभ पहुंचा, इसका उल्लेख हम पहिले ही कर चुके हैं। इसी प्रकार संप्रभुता की धारणा में जितनी स्पष्टता और सुनिश्चितता आई उतनी बोदा के समय से कभी न आई थी। इस दिशा में उपयोगितावादियों ने कितना लाभ पहुंचाया है इस बात का अनुमान बेन्थम द्वारा दी गई राज्य अथवा समाज की परिभाषाओं की तुलना करने से लगाया जा सकता है। बेन्थम के लिये राज्य मनुष्यों का एक समूह है जिसका उद्देश्य सामान्य आनन्द है, हीगल के लिए वह एक सामाजिक-नैतिक भावना है।

राजनीतिक सिद्धान्त को उपयोगितावाद की क्या देन है, इसका वर्णन डेविडसन ने निम्न शब्दों में किया है : "और न ही संसार को यह भूलना चाहिये कि उन्होंने राजनीतिक सिद्धान्त को एक वैज्ञानिक ज्ञान तथा मानव स्वभाव के विश्लेषण पर आधारित करने पर जोर दिया जोकि बुद्धि की क्रिया तथा चरित्र के मूल में प्रकट होते हैं और जिनके लिये कार्य के स्रोत के रूप में मानवी भावनाओं का जानना भी आवश्यक होता है, और न ही उनका आर्थिक खोज के प्रति अनुराग तथा विधि शास्त्र में उनकी व्यवहारिक दिलचस्पी को भुलाया जा सकता है। उन्होंने अपने सिद्धान्त को एक एक कदम करके आगे बढ़ाया है, (प्रत्येक महान् विचारक ने स्थायी मूल्य का कोई तत्त्व उसमें जोड़ कर) प्रगति उनका नारा था, और स्वतन्त्रता तथा जनहित में उनका उत्साह प्रेरक शक्ति थी। यह है जोकि वर्तमान काल को उनकी देन है।"*

* "Nor can the world afford to lose their insistence on the need for basing a political creed on a scientific knowledge and analysis of human nature, both as it shows itself in the workings of the mind and in the foundation of character, involving acquaintance with the human emotions as springs of action; or their devotion to economic investigations and their practical interest in jurisprudence. They carried forward their principles step by step, each great thinker adding something of permanent value. Progress was their watchword, and their enthusiasm for liberty and public good supplied the driving power. This is what the present time inherits from them."

—*Davidson* : op. cit. page 250.

उपयोगितावाद के दोषों पर और अधिक विस्तार से विचार करने की आवश्यकता नहीं है, उनका उल्लेख हम बेन्थम तथा जॉन स्टुअर्ट मिल की समीक्षा करते समय पहिले ही कर चुके हैं पहिली बात तो यह है कि इसने मानव स्वभाव का अत्यन्त सरलीकरण कर दिया है, मानव प्रेरणाओं को केवल सुख की कामना तथा दुख से बचने की इच्छा तक सीमित कर देना तथ्यों के अनुकूल नहीं है। मनुष्य सुख प्राप्ति अथवा दुख से बचने की इच्छा नहीं करते, वे उन वस्तुओं की इच्छा करते हैं जिनकी प्राप्ति से सुख प्राप्त होता है और दुख दूर रहता है। सुखवादी माप-दण्ड की सारी धारणा जोकि बेन्थमवाद की आधार शिला है, इस तथ्य के असंगत है कि सुखों में विभेद मात्रा का ही नहीं होता, बल्कि गुण का भी होता है। इसी प्रकार यह कहना कि कानून संप्रभु का आदेश है उन वास्तविक शक्तियों की अवहेलना करना है जोकि समाज में वर्तती हैं और कानून को तत्त्व प्रदान करती हैं। जैसा कि ऊपर कई बार कहा जा चुका है, ऑस्टिन की कल्पना का संप्रभु राजनीति विज्ञान का कुछ पुस्तकों में ही पाया जाता है जैसे कि यूक्लिड का विन्दु जिसकी स्थिति तो होती है किन्तु कोई आकार नहीं होता, इसकी प्राप्ति हम व्यवहार में नहीं कर सकते। अन्त में यह कि बेन्थम तथा अन्य उपयोगितावादी विचारक मनुष्य को उससे कहीं अधिक विवेक शील तथा दूरदर्शी समझते थे जितना कि वह वास्तव में होता है, वे उन भावनाओं को भूल गये जोकि मानव जीवन में इतना महत्वपूर्ण स्थान रखती हैं। 'साधारण मनुष्य' की धारणा, जोकि बेन्थम के सिद्धांत के लिये आधार भूत है और मिल ने जिसके विरुद्ध विद्रोह किया था, के कारण उन्होंने मानव स्वभाव को परमाणुवादी (Atomistic) और सजातीय (Homogenous) समझ लिया। इसलिये उन्होंने बहुत सी बातों को बिना प्रमाण के ही मान लिया, उनकी यह विवेकहीन मान्यता कि यदि व्यक्तियों को अपनी इच्छानुसार आचरण करने के लिये छोड़ दिया जाये तो वे एक स्वाभाविक सामंजस्य के साथ कार्य करेंगे और प्रत्येक व्यक्ति अपने निजी सुख के लिये कार्य करता हुआ सब के सुख में योग देगा, तथ्यों से सिद्ध नहीं होती।

उपरोक्त बातों से यह स्पष्ट हो जाता है कि उपयोगितावाद ने आवश्यकता से अधिक सरलीकरण किया है, वह इतना उथला है कि उसमें अनुभव सिद्ध समस्त तथ्य नहीं आते। इसके अतिरिक्त, इसका 'श्रेय' तथा 'प्रेय' को पर्यायवाची मानना इस बात का सूचक है कि इन दोनों शब्दों के अर्थ को ठीक ठीक नहीं समझा गया। इस गलती की विवेचना करना हमारा उद्देश्य नहीं क्योंकि यह एक नैतिक समस्या है, राजनीतिक नहीं। यहां तो केवल इतना कहना काफी होगा कि सहज बुद्धि के अनुसार एक 'श्रेय' की प्रेयता उस श्रेय की प्रेयता पर निर्भर करती है, उसकी श्रेयता

उस श्रेयता पर निर्भर नहीं करती जोकि वह लाती है। इसलिये सुखवादी सिद्धान्त जिस पर कि उपयोगितावाद आधारित है मनोवैज्ञानिक तथा नैतिक रूप से गलत है।

उपयोगितावाद का दूसरा बड़ा दोष उसके समाज की अत्यन्त व्यक्तिवादी धारणा से उत्पन्न होता है। अस्पष्ट, अमूर्त धारणाओं का विरोध करते करते उपयोगितावादी दूसरी सीमा पर जा पहुंचते हैं और समाज के सावयवी स्वभाव से ही इन्कार करते हैं। उनके लिये समाज अपने घटकों के योग से अधिक कुछ नहीं है। अपने घटकों के जीवन तथा उद्देश्य के अतिरिक्त समाज का अपना कोई जीवन और उद्देश्य नहीं है, संपूर्ण इकाई अपने अलग अलग भागों का योग मात्र है। इस प्रकार उपयोगितावादी वृक्षों को देखते हैं, जंगल को नहीं। मिल अवश्य सावयवी विचार के निकट आया, किन्तु उसने इस सिद्धान्त को कोई रूप नहीं दिया, बेन्थमवादी परम्परा से वह बुरी तरह जकड़ा हुआ था। इसका परिणाम यह हुआ कि वे मनुष्यों के पारस्परिक तथा व्यक्ति और राज्य के सम्बन्ध में किसी सच्चे सिद्धान्त पर न पहुंच सके, वे व्यक्ति तथा राज्य के मध्य कल्पित विरोध का परित्याग न कर सके और इसलिये यही सोचते रहे कि राज्य के कानून व्यक्ति की स्वतन्त्रता के ऊपर आघात करते हैं। इस प्रकार वे लैसे फेयर (Laissez faire) के सिद्धांत में विश्वास करने लगे। इसका आर्थिक तथा राजनीतिक स्वतन्त्रता के नाम से सरकारी हस्तक्षेप की निन्दा करना और उसका प्रत्येक उस बाधा को 'जोकि व्यक्तिगत कार्य की स्वच्छन्द क्रीड़ा को अवरुद्ध करती थी' हटाने का प्रयत्न करना उस समय उचित था जबकि सबसे पहिले बेन्थम ने उसका प्रतिपादन किया था जबकि "यूरोपीय नीति" 'व्यापार की धारा को अवरुद्ध करती थी' और सामन्तवादी युग के अवशेष कानूनों पर लदे हुये थे और यूरोप की सरकारों को स्वार्थी हितों से भरते थे।" किन्तु उस समय भी जब कि समय बदल गया और उद्योगपति तथा व्यापारी की स्वतन्त्रता का अर्थ श्रमिक की स्वतन्त्रता ही होना आवश्यक न था और आर्थिक जीवन में सरकार का हस्तक्षेप करना आवश्यक हो गया, यह सिद्धान्त उसकी फिर भी निंदा करता रहा, बिना ही इस तथ्य पर ध्यान दिये हुये कि उसके ऐसा करने से सामाजिक अत्याचार को सम्बल मिलता था। इसलिये यह सिद्धान्त समय की बदलती हुई आवश्यकताओं के अनुकूल न रहा। मिल ने जो संशोधित रूप इसे दिया वह भी अभीष्ट के लिये नाकाफी था। बार्कर के शब्दों में, "पुरानी बेन्थमवादी धारणाओं का संशोधन नहीं बल्कि एक नवीन दर्शन आवश्यक था और उस दर्शन को आदर्शवाद ने प्रदान किया जिसकी ग्रीन महानतम प्रतिनिधि है।"* आदर्शवादी

*"Not a modification of the old Benthamite premises, but a new philosophy was needed; and that philosophy was provided by the Idealistic school of which Green is the greatest representative."

